नवाब बगलगीरी करी वहोत म्हेरवानगी सौं वैसया अर ठाकर लोगा को मुजरो हुवो। नवाब वहोत महरबान होय सीरोपाव दीयां फेरी पान दे अर वीदा कीया: अर फुरमाया जो कान्ही जी तुम नवाब खानखाना की मुलाजमती करो। तव भंडारी अरज करि जो १४ सनीसरवार का मुरत आछ्या है सो परसौ मुलाजमती करुंगा। तव महावत खां जी फुरमाया जो तुम हम सो तो आछे महुरत मैं मीले अवै सवान खानखाना सौ खानखा मीलो, वड़े नवावकै वहोत ताकीद है। तव भंडारी अरज करी जो नव नवाव फुरमावै तव ही तयार हु। सो राती कै तांई महै लांगा सौ च्यारी पहरै राती वा चार पहेर दीन मौ उघाड़ घड़ी ऐक कीया नही, तीस सौ मुलाजमती नवाव की न हुई जी। मीती माह वदी १४ वार सनीसर-वार नवाब खानखाना कै डेरै नवाव महावत खां जी जाय अर भंडारी को वुलाय भेज्यां तव भंडारी असवार होय नवाव खानखाना कै डेरै गया अर नवाव खानखाना की मुलाजमती करि, नजरी गुजरानी सो राखी। मुलाजमती करता ई नवाव खानखाना फुरमायां जो दोन्यो राजो हमारी वुरि फाकती करी। फरोज खा मेवाती तो रुसतम दील खां की असी रफावती करै अव तुम तो अैसे मौसर मैं भी हम पासी आवे नही। तव भंडारी अरज करी जो महाराजा अजीतस्यंघ जी नै तीन महीना ताव[1] आई तीसौ ढील हुई अर अवै सीताव हजुरि पहुचैगे। तव नवाव फुरमाई जो कहा तक आवे होयगे? तव भंडारी अरज करी जो पोहो-करजी[2] आये पहुचे होयगे, सो अवै सीताव हजुरी पहुचैगे। तव नवाव महावत खांजी नवाव सौं अरज करी जो अवार तो भंडारी को रुखसद होय काल्ही[3] जो कुछ फुरमावण होय सो फुरमावै। तव भंडारी को सीरोपाव दे नवाव वीदा कीया अर फुरमाया, जो काल्ही तुम साहीजादा अंजीमसान की मुलाजमति करो, अर अनार पातसाहजी कै वासतै वा साहीजादाजी कै वासतै ल्याया छो सो मगाय भेजो ज्यों, पातसाहजी के अनार गुजरानी तुम्हारे आये की अरज कीजै। मीती माह वदी ऽऽ वार दीतवार भंडारी जी नवाव महावत खां जी कै डैरे गया अर गुलावराय खानसामा की मारफती अनार वा कपड़ो गुजराती जो उठा सौ ल्याया था सौ गुजरां न्यो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। खत नवाव महावत खां जी को वा अरज-दासती महैमदयार खां की वंदा न सौंपी थी सो हजुरी भेजी है सो नीजरी गुजरै लो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। मीती माह वदि ८ सोमवार कै दीन वीजैस्यंघ

---

1. दुवार।
2. पुष्कर जी।
3. कल।

जी दयारांम दीवान[1] कै मीजमानी खावा जनाना सुधा पधार्‌या सो दयाराम नौ ईनाम हुई ।

| | | |
|---|---|---|
| खसजरी तास को सीरोपाव | गवयेक वकस्यौ तन रुपया ५००० को | पहुची को जोड़ो १ |
| | | घोड़ो खासा १ |

अर दयाराम नीजरी करी हाथी १ वा घोड़ा दोय, महोर १०० ऽऽ, खंजर जड़ाऊ १, घुगघगी १, पहुची ऐक, बीजैस्यंघजी की नीजरां की, पावा कपड़ा का दाम तोरा २ मा० १८ नीजरी कीया जी अर जो जनानो आयो छो त्याकी पहैरावणी करी जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । बीरादरी का काम चलवा कै वास्तै बंदै रुपया ५००० टीप खानाजाद की महोर सौ राव भगवंत नै लीख दीई छै तीहकी नकल हजुरी भेजी छै सौ नजरी गुजरैला जी । वंदो उमेदवार छै जो पंजीराई ईनायत होय जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । नवाब महाबत खां जी नौ रुपया ७५००० को खत नवाब नै लीख दीयो छौ तीकी नकल आगै हजुरी भेजी छै सो नजरि गुजरी होयली जी । अर रुपया २५००० की हुंडी की नवाब की बंदा सौ बहोत ताकीद छै सो वंदौ उमेदवार छै जो या भी हुंडी सीताब ईनायत होय जी । ज्यौ नवाब यादीदास्ती परी महोर करै जी । अर अजीतस्यंघ जी की बीरादरी को काम चल्यौ छै तीण तांई सरकार की भी बीरादरी को काम सरु होय जी । अर राय भगवंत भी पईसा लीया ही काम करैलो जी, गुलालचंद भी पईसा दे अर यादी-दासती तयार कराई छै जी । अर दफत्र नवाब महाबत खां जी का तोस्यंदा का खरच कौ वास्तै रुपया ५०० राय भगवंत की मारफती भेज्या छै जी पणी वे बहोत मांगै छै जी पणी वेता तो हाल दीया छै जी, अर वै या कहै छै जो गुलाल-चंद दीया छै ती माफीक थे भी दयौह सो जो हुकम आवै ती माफक अमल करू जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । पातसाहजी का हसबल हुकम वा गुरजरबरदार पहाड़ों के राजों पौ गया जो तुम्हारी धरति मै जहा गरु होय जीहा सौ पकड़ी हजुरी भेजी ज्यौ । तब पहाड़ों के राजो की अरजदासती पातसाहजी नै आई अर नजरी गुजरी जो गरू हमारी धरती मै आया नही नाहणीही का राजा का पहाड़ मै छै । सो पातसाहजी खानखाना कौ फुरमाया जो तुम नाहणी का राजा को

1. महाराजा जयसिंह के छोटे भाई बिजयसिंह का दीवान ।

बुलाय कैंदी करो जो गरू को पैदा करि देह। तव खानखाना नाहणी का राजा को बुलाया अर ताकीद करी तव नाहणी कै राजा अरज करी जो मेरी जाणी मैं गरू नहीं अर मेरा दीवान गरू का सीख[1] है सो इसकी जाणी मै कहि होयगा, सो दीवान को औसा मार्‌या जो वसका जीवणा कठणी छै जी। अर दूसरे दिन पातसाहजी खांनखाना को फुरमाया जो दीवान के मार्‌यो क्या होता है तुम राजा को कैंदी करो वेंह गरू को पैदा करी देहगा तत्र मैं मारी डालुगा अर ईसका मुलक खाक स्यांह् करुंगा। तव नवाव खानखाना ईसको वुलाय क़ैदी किया अर लोग ईसका सव भागी गया अर वैं उसकी मा की अरजदासती आई छै जो मेरे वेटे को वेईजती मती करो मै गरू का तलास मै हुं सो पैदाकरि भेजुगी। सो जो ठाहरै ली सै पाछा थे अरज लीखौलो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। वंदा हमेसा भंडारि खीवसी की लार दरवारी जाय है अर जीहा वै सलाह करि छोड़ी जाय छै जब वहाकी जो हकीकती वै आय कहै छै ती माफीक अरज लीखैं छा जी अर साहीजादा जी की मी मुलाजमती दीन येक तथा दोय मै करैला जी, म्हे[2] कै सवव ढील हुई छै जी।

श्री महाराजा जी सलामती। पंचोली जगजीवनदासजी नीपट परेसान छो सो अरज पहुचावा मै आवै नही जी, जै ईह वकत मैं क्यौ खरची ईनायत होय तो सलाह दोलती छै व वाका की फरद हजुरी भेजी छै सो दरवार की हकीकती मालुम होयली जी। मीती माह सुदी ३, संवत १७६७।

---

1. सिख्य।
2. बरसात।

क्रम संख्या १९

## वकील रिपोर्ट संख्या २२

माघ सुदी ७, संवत् १७६७

॥ श्री राम जी

जैस्यंघजी

॥ सिधि श्री सरवबोपमा वीराजमान महाराजाधीरांज महाराजा जी श्री... जी देव चरण कमलान वंदा खानाजाद पीर गुलाम भीखारीदास कैनी पावा धोक अवधारि ज्यौ जी। अैठा का समाचार श्री महारांजाजी का तेज प्रताप थे भला छै जी श्री महाराजा जी का घड़ी घड़ी पल पल का सदा आरोग्य चाहिजे जी। अप्रंची परगना मालपुरां वा सरवाड़ कै वासतै नीसाण पातसाहजादा अजीमसानजी का बाद त हकीम सलेम जी का श्री जी के नाव ईनायत हुवा छै वा महाराजा अजीतस्यंघ जी कै नाव ईनायत हुआ छै अर हकीम सलेमजी हसबल हुकम दोन्यौ राजा कै नाव भेज्या छै अर पातसाहजादै अजीमसानजी भंडारी सौ वा खानाजाद सौ रुबरुह ताकीद फुरमाई तीसौ खानाजाद अरज पहुंचावै छौ जो माफीक हुकम साहीजांदा जी कै मुतसदी हजुरी का नै हुकम होय ज्यौ माफीक हुकम अमल करै जी। अर राजा राजस्यंघ[1] जी का मुतसद्या को रांजीनामौ बंदा कनै आवै जी ज्यो साहीजादा जी की नीजरी गुजरानो जी। मीती माह सुदी ७, सं० १७६७।

1. राजा राजसिंह = रूपनगर (किशनगढ़) का शासक।

क्रम संख्या २०

## वकील रिपोर्ट संख्या ३५

माघ सुदी ७, संवत् १७६७

### श्री परमेश्वर जी सत्य छै

स्वरुपि श्री लसकर वीजैकट कातुं महाराजाधराज श्री श्री श्री श्री श्री जैसिंघजी चरणकमलांन पातसाही लसकर था आग्याकारी भां० खीवसी लीखतुं सेवा मुजरो अवधारजो जी। अठारा समाचार श्री जी रे तेज परताप कर भला छै जी। श्री महाराजा जी रा घड़ी घड़ी रा पल पल रा सदा आरोग चाहीजै जी। महाराजा जी वडा छै जी, महाराजा जी साहिव छै जी, मोसु सदा म्हैरवांनगीं फुरमावे छ तीण था वसेख फुरमाव जो जी। श्री महाराज जी रा डीलां रा पांन कपुर गंगाजल आरोगणरा घणा जतन फुरमाव जो जी।

अप्रंचि श्री जी सलांमत। नवाव खांनखांना जी महावत खाँ जी सु मुजरो कीया री तो आगे अरज लीखी छै सो मालुम हुई होसी जी। तठा पछै माह सुद ५ रे दीन साहजादा श्री अजीमसं जी री मुलाजमत करी सो नवाव महावत खां जी साथे ले जाइ मुलाजमत कराई साहजादा जी तसवाख ने वीराजया था तठे जाई मुजरो कीयो, घणी दीलासा फुरमाई, नजीक आई उभो रहा नै दोनु अरजदासतां गुजराणी पछै अरज करी, दोनु राजां ने वंदगी फुरनस मालुम करी है, तरे साहजादे जी फुरमायो चांगेह तद अरज करी जहांपना का इकवाल म्हैरवांनगी सु चांगे हे, पछै फुरमायो—आवण की क्या खवर हे? तरे मे अरज करी—ढील कीस वासते करेगे ईसी जनाव के चाकर हे। पछै महावत खां जी वोलीया—कीतनेक दीनां मे आवेगे? तरे अरज करी—सीताव आवते हे पीण आगु जहांपन्हा से अरज करी हे तीसकी अरज हे। तरे साहजादे जी फुरमायो—कावल की खातर अरज करते हो, तरे अरज करी-जहांपन्हा सलांमत, यही अरज हे। तद फुरमायो—कावल माफ करेगे। जद महावत खां जी वोलीया—कावल माफ करावां तो कीतनेक दीनां मे हजुर आवै। जद अरज करी—पांच पांच, सात सात कोस री मंजल

करता सीताव आय पहुचसी, तीण सु श्री जी रे खीजमत मे अरज लीखा छै। श्री जी अठा री तरफ सु भांत भांत खुसाली फुरमावे, कीणी वात दीसा खातर मे न लावै ने घणी मुसवखती सु वीराजीया रेहजो जी ओर कीणी रा लीखाया पढाया उपर नीजर मत राखे। सारो कांम हुकम माफक ठीक लगाई नै अरज लीखु छु। श्री महाराजा जी रा कांम मेने श्री महाराज रा कांम मे तफावत राखु तो मने श्री महाराज जीरी आंण दै। ज्यादा अरज काऊ लीखु ओर वाजै हकीकत छै सो लीखण जु न छै। तीणरी पाछा सु अरज लीखु छु।

वऊड़ता परवाना सदा ईनायत कराव जो जी। सांवत १७६७, रा माह सुद ७ रव।

क्रम संख्या २१

## वकील रिपोर्ट संख्या ३६

माघ सुदी ११, संवत् १७६७

श्रीरामजी

श्री महारांजाधीरांज सलामती

परवाना करांर मीती माह वदी ५ वा वदी ६ का लीख्या ईनायत हुवा था सो मीती मांह सुदी ३ बीसपती (बुधवार) वार आप पहुता जी। खानाजाद सरफराज हुवा माथे चढाय लीया जी। हुकम हुवो जो भंडारी खीवसी हजुरी पहुतो होसी सो जो रदबलदल हुई होय सो अरज लीखज्यौ, अर बीरादरी का काम कै वासतै हुकम आयां सो भगवंत राय की भाती भाती नीसा करी काम चलायो छै जी अर दरबार खरच का पईसा वेई भी उनही परी नाखी छै जो महारांजा अजीत स्यंघ जी कै दीया छै ती माफीक म्हे भी नीसा करांलां। हुकम आया जो रुपया ७५०००) को तमसुख जीह व्यापारी नै नवाब लीखाय देह तीनै लीख दीज्यौ सो माफीक हुकम तमसुख तो लीख दीयो, तीकी नकल आगै हजुरी भेजी छी सो नजरी गुजरी होयली जी। अर नकद रु० २५०००) की नीपट ताकीद छै सो उमेदवार हु जो व्यापारया की तसलै करी अर हुड़ी सीताब ईनायत होय जी। हुकम आया जो भगवंत राय अरज राखौ छौ जो चैनरांम भतीजा म्हांरां नै सरकार मै चाकर राखजे सो हकीकती अरज पहुची, ई वात को काई मुजायको छै म्हे भी पातसाहजी की हजुरी सीताब ही आवां छां सो भगवंत राय को भतीजो चाकर रांखणी सलाह दोलती छै जी सो चाकर राखी श्री जी परवानो ईनायत करै जी। ईनसे ती कांम काज वहोत है जी। अर खत उमीरल उमराव को ईनायत हुवा थां सो पहुता जी सो खत पंचोली जगजीवनदास नै सोप्या है सो जवाब आवैलो सो हजुरी भेजोलो जी।

श्री महांरांजा जी सलांमती। महावत खां जी की हुडी रुपया २५०००) की ईनायत होय तीहीकी साथी भगवंत राय की हुड़ी ईनायत होय जी, ज्यौ काम बीरादरी को चलै जी। रुपया कै वासते काम वंद छै जी।

श्री महारांजा जी सलांमती। हजुरी मै या ठाहरी छै जो जै हजुरी आवो तो काबील की मुहेम मोकुफ होय सो रदबदल दरम्यान छै सो जो ठींक पड़ैलो सो पाछा थे अरज लीखौलो जी।

श्री महारांजा जी सलांमती। परवानो फारसी करार ता २६ जीलहेद को लीखो ईनायत हुवो थो तारीख ७ जीलहेज आय पहुतो जी माथै चढ़ाय लीयो। खांनाजाद सरफरांज हुवो। हुकम आया जो हकीकती दरबार की तो जुदां बंद मै लीखबो करज्यो अर मुकदमा मालीत का जुदा बंद मै लीखबोकीज्यो सो माफीक हुकम बंदा अमल करैगां जी।

श्री महांरांजा जी सलामती। गरू पकड्या आवैगां अर सब नीजरीवानी सार गुजरांनैगां तो बंदा भी अरजदासती वैही थेली मै माफीक सलाह दोन्यों नवाबा की अरजदासती लीखी गुजरानोगा जी। हुकम आया जो रूपया २५०००) की हुडी का जवाब हीदुई परवाना सो जाणोलां सो परवाना हीदुई बंदा पासी ईही मै आया नही सो अबै ईनायत होय जी माफीक नवाब सो रदबदल करू जी अर हुकम आया जो तुम्हांरै नाव परवाना फारसी सादर होयला अर नकल दसतुर सावीक अरजदासती हीदुई करबो कीज्यौ सो माफीक हुकम अमल करूगा जी।

मीती माह सुदी ११, संवत १७६७, मु० साढोरो।

क्रम संख्या २२

# वकील रिपोर्ट संख्या २३

माघ सुदी १२, संवत् १७६७

॥ श्री राम जी

श्री महाराजाधीराज सलामती

अरजदासती करारि मीती माह सुदी ३ वार वुधवार की लीखी हजुरी भेजी छै तीसौ सारी हकीकती अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजाधीराज सलामती। आगै तो धायभाई रूपराम कै साथी वीजैस्यंघजी को महैल[1] सोलखणी जी हीडोणी गई थी अर अवै रा-ोड़ी रतलाम वालि की वेटी ओर भी हीडोणी को चलाई जी अर रुघनाथ स्यंघ चत्रभुजवत वागे० लार दीया[2] जो ईने भी ले जावो। तव राणी कही जो हु हीडोणी कोई जाउ नही न रतलाम जाई आवैरी जाउगी, महाराजा जी मुनै खावानै देहलां अर तीन दीन ताई मुखी रही अर वहोत हठ किया। सो जाणी ये तो वो है जो वैर रजपुत हीडोणी ले जाईलां अर जै कदाची आवैरी आवै तो श्री जी म्हेरवानगी फुरमावैला जी। श्री महाराजाजी सलामती। महीनो सवा हुवो सो म्हे राती दिन लागो रहै, घड़ी येक उघाड़ करै नही सो ऊट, वैल वा घोड़ा वा आदमी वहुत मुवा[3] सो अरज पहुचावा मै आवै नही जी अर नाज[4] की भी रसत पहुचै सो जुदी उरक सौ नीरख की अरज पहुचैली जी।

श्री महाराजा जी सलामति। गरु की खवरी लसकर मै यह है जो नाहणी का राजा की हद सौ तो नीकसी अर नाहणी का रांजा परै और राजो की हद छै सो उठै गयो। अर नाहणी का राजा की मा उस रांजा की वहैण थी सो वा उन राजा कै गई अर उसको कहा—जो मेरा वेटा को पातसाहजी नो रोक्या

1. महैल=रानी तथा उसके साथ की स्त्रियां एवं सेवक।
2. साथ किये।
3. मर गये।
4. धनाज।

सो मुवाही छुटैगा सो मैं तुम उपरी मरुगी। तब नाहणी का राजा का लोग वा उस राजा का लोगां मीली अर तलास कीया सो गरु येक खोहले मैं पाया सो दोन्यौ राजा की फौज सौ उस खोहले मैं लड़ाई होय है अर पीढी पीछे बरफ का डुंगर है सो माजी जावा नै जायगा[1] नहीं; अर पातसाही फौज बरफ कै सवब जाय सकै नही। सो दोन्यो रांजों सौ पातसाहजी की नीपट ताकीद छै। सो कोई तो कहै है जो पकड़या वा कोई कहै जो अबै पकडेगा। सो ठीक पड़ैलो सो पाछा थे अरज लीखो लो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। आजी ईस पातसाही मैं रुसतम दील का मामला बहोत तेजी है अर पातसाहजी नीपट म्हेरवान है अर ईसका सुभाव श्री महा-राजाजी नै मालुम छै पांच हजार असवारां की फौज सौ सीहनंद की त्रफ नै जाय छै सो पण मे सुरजी करै सीताब[2] लसकर बारै नीकसो। सो श्री महाराजा जी सलामती। राजा राजस्यंघ रुपनगर वालै साहीजादा अजीमसानजी का दोय नीसाण—येक तो महाराजा अजीतस्यंघ जी कै नाव वा येक श्री जी कै नाव, वा दोय हसबल अमर हकीम सलेम जी की महोर सौ जो मालपुरा का गावां मैं सौ खंगारवता की गढ़ी ढहाई, देवासर वाड़ का गांवां मौ सो गोड़ा की गढ़ी ढ़हाय काढ़ी दे है सो ये करांवा छै जी। सो भंडारी जी सरवाड़ का गावां कै वासतै महारांजा अजीतस्यंघ जी नै अरजदासती करी छै तब राजस्यंघ जी दोन्यौ नीसाण वा हसबल अमर वा भंडारी जी की अरजदासती की नकल बंदा पासी भेजी जो ई माफीक थे भी महाराजाजी नै लीखी द्यौह सो बंदा की अरजदासती लीखाय वाका मुतसदी ले गया छै सो हकीकती अरज पहुचै जी।

श्री महाराजा जी सलामती। महैमदसाय व हाजरी जलेवु मुनसबदार पातसाही की, जागीर प्रगना मौजाबादी मै दाम येक लाख सात हजार पावै छै सो ईनकै वासतै आगै भी बंदै फुरमावै नवाब खानखाना वां महाबत खां जी के अरजदासती दोय च्यारी आगै करी छी सो जवाब ईनायत न हुवो। अबै नवाब खानखाना वा महाबत खां बंदा सौ फुरमावै है जो जागीर अवु महैमद कीलादार की ईजारै लीई छै ती माफीक ईनके पइसौ की नीसा करो, अर जे ईनकी जागीर ईनका मुतसद्या नै सोपीछै तो राजीनामा मगावो ये पातसाही खास जलेव मै चाकर है, अर बार बार अरज पहुचावै है।

श्री महाराजा जी सलामती। मुतसदी हजुरी कानै हुकम होय जो मुतसदी मजकुर कां नै जागीर मैं अमल दीयो होय तो वाको राजीनामो लीखाय बंदा कनै भेजेज्यो, नवाब की नीजरी गुवरानो जी। अर जै सरर मैं लीई होय तो पईसा

1. जगह।
2. शीघ्र।

यनायत होय जी, ईन को वासतै बंदा सो वा पचोली जगजीवनदास नै नीपट कसावलो छै जी अर साग होयला जी । नवाव खानखाना पचोली जगजीवनदास नै फुरमाई जो मै तुमको आगै फरमाया था सो तुम्हारे का जवाव आया ? तव जगजीवनदास अरज करी जो मेरै तो कुछ जवाव आया नहीं, तव फुरमाया जो तुम दोन्यो मीली सीताव जवाव मगावो, सो अरज लीखी छै जी; सो जवाव सीताव ईनायत होय जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । नवाव खानजीहां वहादर मीती माह सुदी ६ नै बंगाला की सुबादारी हुई जी सो जीही दीन कुच करी गया जी अर बंदा सौ फुरमावै थे जो राजाजी का ईन दीनो मै आवणा होता तो हमारा मीलणा होता सो हमारी दुवां लीखवो कीज्यो । अर बंदा रांजा राजस्यंघजी कै गया था अर रांजा राजस्यंघ जी या कहो थे जो नाहणी का राजा की हद सो गरु वाहरी गयां अर नाहणी का रांजा की हद परै कोस ८०) पहाड़ मै है सो हाथी आवणा कठणी है अर पातसाही मै या खवरी है जो आंजी सवा मै पकड़या आवैगा सो आया अरज लिखोलो जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । नवाव खांनखांना कै गुजरात सो जोड़ी कासीदा की आई तव नवाव कासीदा ने वुलाय पुछ्या जो राजा कहा है तव कासीदा अरज करी जो हम आवैरी होय आये सो राजाजी आवैरी सो कुच कीया अर भांभरा कै मुतसली डेरा छै अर आवैरी मे होली खेलवा की तयारी कराई छे । तब नवाव कासीद महावत खां जी पासी भेज्या सो नवाव महावत खां जी सो भी कासीदा ईही भाती अरज करी । तव महावत खां जी पीर महैमद खजान्ची को बंदा पासी भेज्या जो या क्या खवरी है तब बंदा कै नाव परवानो फारसी ईनायत हुवा था सो वजनसी दीखाया जो हमारै तो या खवरी आई है जो महाराजा सीताव हजुरी आवै है अर कासीद खीलाफ अरज पहुंचावै छै । तव नवाव फुरमाये जो तुम राजाजी को फेरी नाकीद लीख द्योह सो माफीक हुकम नवाव कौ अरज पहुंचाई छै जी सो आवैरी जाणा मनासव नही जी फरद वाका की अरजदासती मै भेजी छै सो दरवार की हकीकती मालुम होयली जी । मीती माह सुदी ११, सं० १७६७ ।

क्रम संख्या २३

## वकील रिपोर्ट संख्या २४

माघ सुद १५, संवत् १७६७

॥ श्री परमेश्वरजी सत्य छैं

॥:॥......॥ सवारुप श्री लसकर विजैकट कानु महाराजाधिराज महाराजा जी श्री श्री श्री श्री श्री जैंसिघ जी चरण कमलान पातिसाहि लसकर था आग्याकारी भां० खीवसी लिखतं सेवा मुजरो अवधार जो जी। अठा रा समाचार श्री जी रे तेज परताप कर भला छै जी। श्री महाराजा जी रा घड़ी घड़ी रा पल पल रा सदा आरोग चाहीजै जी।

। अप्रचि श्री महाराजा जी बडा छै जी, साहिब छै जी, मोसु सदां म्हैरवानगी फुरमावै छै तीण था वसेख फुरमाव जो जी। श्री महाराजा जी रे डीलां रा पांन, कपुर, गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरामवजो जी।

। अप्रचि श्री जी सलांमत—अठा री हकीकती अरजदासतां आगे खीजमत मैं मैली छै सो मालुम हुई होसी जी। तठा पछै फेर तीन दीन म्है री झड़ी हुई तीण सु दरबार जाइ सकीयो नही नै माह सुद १२ रे दीन उबरेडो[1] हुवो तरे पातसाहजी रे ईद रो जलुस हुवो, ईग्यारस रे दीन तो म्है रै सबब जलुस न हुवो नै माह सुद १३ रे दीन ईदरी ममारखी[2] देण सारु दोनु नवाबां रे डेरे गया। पछै नवाब खांनखांनाजी फुरमायो आज तुम पातसाहजी की मुलाजमत करो जद म्हे मुलाजमत करी। पातसाह जी घणी महरवानगी फरमाई। मुलाजमत कर उभो थो तठा सु हुं कांम कर नजीक जठे हजारी दोढ़ हजारी उमराव उभा रहै तठै उभो राखीयो नै तुरत सीरपाव रो हुकांम कीयो। सीरपाव पहरण गयो तेरे पाछा सु हुकम आयो सीरपाव लाल खासा पेहरावो, जद हुकाम माफक

---

1. उघाड़।
2. मुबारक।

भारी सीरपाव ईनाइत हुवो—सीरपाव १ राईया दोद राज नै ईनायत हुवो। पातसाहजी फरमायाँ राजा कै आवण की क्या ढील है तरे नवाव खांनखांना जी अरज करी सीताव आवते है भंडारी कुं आगे इसीज खातर भेजीया है, ईहां हज- रत सै कीणी नै अरज करी है राजा नही आवैगे जीससै अरज कराई है सीताव आवतै है।

। अप्रंचि श्री जी सलामत—कावलरी मुहम मोकुफ रखाई छै पातसाहजादे अजीमसांजी, नवाव खानखाना जी, माहावात खां जी फरमाय चुका छै, कावल मोकुफ रखी। सो अवे पातसाहजादाजी री नीसांण नै दोनु नवावां रा खत पाछा सु मीलाउ कु। आप अठा री तरफ सु सारी वातां खुसाली फुरमावजो जी, हमे तलास कर दुसरी जायगा रो तजवीज कर लेवां छां जी।

। अप्रंचि अठे नवाव खांनखांना जी ने श्री महाराज खत मेलीयो छै तीण मै लीखीयो छै म्हारै तो तयारी छै कुछ ढील नही पीण महाराज अजीतसिघजी के ढील है तीससे म्है वांरी ढील वेठा हां, तीणसुं आपनै अरज लिखु छु ईण भांत आपनै लीखणो मनासव नही ईण वात सु ईतफाक मे कुछ तफावत नीजर पड़ै। श्री महाराजा जी ईतरो हीज लीगणो पहुचैसी—सीताव आवा छा, श्री महाराजा पीण दर कुच पधारै छै; हमे साजादाजी सु कोल पंज्यो पिण लिखाय वेगी मेलां छा जी ने श्री महाराजा जी सु पीण अरज लीखी जैसु वैगा पधारसी नै परमेसुर गारै छै तो परवादिरी खीजमत लु छु जी।

। वाहूटता परवानां सदा भया कराव जो जी। सं० १७६७, माह सुद १५, भोमवार।

क्रम संख्या २४

## वकील रिपोर्ट संख्या २५

फाल्गुन वदी ४, संवत् १७६७

॥ श्री राम जी

श्री महाराजाधिराज सलामती

अरज दासती करार मीती माह सुदी ११ सुकरवार की लीखी हजुरी भेजी छै तीसौ सारी हकीकती अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजा जी सलामती। मीती माह सुदी १० वीसपतीवार नै सांझ ही सो मैह असो लागो जो डेरा सब फाटी गया अर आदमी वा घोड़ा, ऊट, बैल वागौ०[1] जो आगीला म्हे सौ बच्या छा सो ईह मेह सो वहोत मुवा जी सौ क्यो अरज पहुचावा मैं आवै नही जी। चोदा पहैर ताई म्हे वरस्यौ—सनीसरवार कै ताई ऊघाड़ हुवो, सुरज दीखाई दीई पणी म्हे लागो हि रहयो जी। श्री महाराजा जी सलामती। ईद की मुबारकवाद कै वास्तै खवास खां ऊरफ मीयां मारुफ नवाब खांनखांना कै डैरे आया थां अर बंदा वा भंडारी जी दीवान खानै बैठा था सौ खवास खां अंदर सौ नीकस्यां तब बंदा सौ मिल्यां बहोत म्हेरवानी का गीला कियां। अर भंडारी जी कै सुणता या कही जो तुम्हारै राजाको आपणे बाप दादा की रीत छोड़णी मुनासब नही थां अर जो कीया अर करो हो सो बुरा करौ हो। तब बंदे कही जो मै साहीब कै डेरै आऊगां, तब कही जो तुम्हारां मिलणा मुसकलि है।

श्री महाराजा जी सलामती। मीती माह सुदी १४ सोमवार हरकारां पातसाहजी सौ अरज पहुंचाई जो नाहणी का राजा की मां गरु कों लिया आवै है, अर लसकर सौ कोस बारा परी डेरा कीया है। अर वा अरज करै है जो महावत खां बकसी को हुकम होय जो अगाऊ आय गरु को लेजाय। तब चेलो को हुकम हुवां जो महावत खां सो ताकीद करी चलावो अर गरु को लोह का पीजरां तयार खारदार कीया है, तीसमै बैठाय अर ले आवो। अर इसके साथ दोय लुगाई

---

1. वगैहरा—इत्यादि।

पकड़ी गई है तीने को रथ मै वैठाय ले आवो। तव तीसरै पहैरी महावत खां जी दरवारी गया अर खानखाना भी दरवारी आये तव पातसाहजी फुरमाया जो तुम फोज ले जाय गरु को ले आवो। तव खानखाना अरज करि जो मेरे हरकारे आये है सो गरु पकड़या है सो नजदीक ल्यावे नही है। नजदीक आवैगा तव महावत खां जाय ले आवैगा। तव पातसाहजी फुरमाई जो तुम ओर हरकारे भेजो अर ताकीद करो जो सीताव ले आवै। श्री महाराजा जी सलामती। मीती फागण वदी १ पेसखानो पातसाही साढ़ोरां का ऊरा सौ चाल्यौ सो साढ़ोरा परै कोस येक जाय खड़ो हुवो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। महाराजा अजीतस्यंघ जी की विरादरी की सनदी दरवार खरच का नोस्यंदा वागी० नै दे अर गुलाल चंद ऊकील तयार कराई थी सो वंदे आगै अरजदासती मै अरज लीखी छी सो अरज पहुची ही होयली जी। भंडारी जी आय नवाव अमीरल उमराव कै दरवार खरच वा नोस्यंदो का खरच दे अर सनदी वीरादरी की मसली लगाई है। सो दीन पाच सात मै सनदी तयार होयलि। श्री महाराजा जी सलामती। सरकार की वीरादरी की सनदी रुपया ७५००० को तससुख नवाव महावत खां जी लीखाय लीया, पाछै दसकत करी दीया; सो दफत्र का खरच वीनां सनदी चलै नहे अर नवाव या कहै है जो मेरे भी रुपया २५००० द्योह तव तसदी कोपरी मुहोर करो अर भगवतराय कहै है जो मेरी पाछीली वाकी वा हाल का रुपया द्यौह तो हु सनदी चलाई। सो वहा कोई वहोरा जुड़े नहीं तीसयो सौ ऊधारा ले अर काम चलाउ। सो हजुरि सौ खरची ईनायत होय जी तो भंडारी वा गुलाल चंद की सलाह सौ जो वादीयो होय सो तीनो वकस्यौ[1] के दे अर सनदी तयार करा जे जी। नत्र[2] ऊनकी सनदी तयार होय ली अर सरकार की सनदी वंद रहैली जी। अर नवाव महावत खां जी रुपया २५००० की सनदी अवादाकी वंदा पासी लीखाय लीई छै सो हुंडी सीताव ईनायत होय जी।

श्री महाराजा जी सलामती। परगना मोजावादी कै वासतै वंदे आगै तपसीलवार अरज लीखी छै सो अरज पहुंची होयली जी सो तीसका जवाव वंदा नै ईनायत हुवा आवै। साहीजादा रफील कदर का आमील वीदा होय है जी। सो जै परगना मजकुर सरकार मै ईजारो राखण होय तो मुतसदी हजुरी का नै हुकम होय जो प्रोहित स्यामराम की चीठी गुमासतां संतोखराम नै आवै ज्यों वाकी नीसा करै जी। श्री महाराजा जी सलामती। महैमदसायव खास जलेव मनसबदार पातसाही की जागीर प्रगना मोजावादि मै छै तीकै वासतै वंदे आगै अरज लीखी

1. तीनों वकिलों को।
2. नहीं तो।

छी सो अवै जै ऊसका जवाब ईनायत न होय लो तो नवाब खानखाना बंदा सौ फुरमाया है जो मै तुमकौ बैठाय रुपया की नीसा कराऊगा सो जगजीवन दास पचोली का लीख्या सौ सारी तपसीलवार अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजा जी सलामती। ईद की नीजरी नवाब खांनखांना वा महाबत खां जी की करी माफीक तपसील जैल :

नवाब खानखाना जी की — १)) ६)

नवाब महाबत खां जी की — १)) ६)

दरबार की हकीकती सारी पंचोली जगजीवनदास का लिख्या सौ अरज पहुंचैली जी। फरद वकाया की हजुरी भेजी छै तीसौ सारी हकीकती अरज पहुचैली जी। और श्री महाराजा जी सलामती। नाहणी का राजा की मां के वासतै गहोणो रुपया लाख को पातसाहजी अलाहीदो करायो छै सो ठीक पड़या सारी अरज लीखौ लो जी। मीती फागण वदी ४, सं० १७६७।

अर पातसाहजी जीठै पैसखान लाय खड़ो हुवौ छौ तीठौ मी० फागण वदी ३ नै दाखील हुवा जी।

क्रम संख्या २५

# वकील रिपोर्ट संख्या २६

फाल्गुन वदी ४, संवत १७६७

॥ श्री राम जी

श्री महाराजाधिराज सलामती

मीती माह सुदी १२ नैं पातसाहजी ईद करी सो मेह वहोत वरस्यौ सो कोई उमराव नोजरी करणं न आयां अर दूसरे दिन मेह रह्यो[1] तव सव ऊमरांव नोजरी करणं आये तव भंडारी खीवसी वा वंदा भी नवाव खांनखाना की जा अ नजरी कीई तपसील जैल—

| भंडारी नजरी करी | | वंदो नजरी करी | |
|---|---|---|---|
| खानखाना की | महावत खांजी की | नवाव खानखाना की | महावत खां जी की |
| २)) | २)) | १)) ६) | १)) ६) |

तव नवाव खांनखांना वंदा सौ फुरमाई जो तुम्हांरा रांजा कदी आवैगे अर हमारे खतों का क्या जवाव आया? तव वंदे अरज करि जो अव तक क्यो जवाव आया नहीं है। तव नवाव हसी करि येनी फुरमाई जो तुम्हारै जवाव आवण नही, अर भंडारी सौ फुरमाई जो तुम हमारै दीवानखानै वैठो अर आजी तुम पातसाहजी की मुलाजमती करो। तव भंडारी जी तो वहा ही वैठा अर वंदा डेरै आया। जी घड़ी चार दिन पाछीलो वाकी रहया भंडारी पातसाही जी की मुलाजमती करि। पातसाहजी सीरोपाव वकस्यौ। दूसरै दीन सीरोपाव पहैरी साहीजादा अजीमसानजी कै मुजरै गया तव साहीजादै जी भी सीरोपाव दीया जी।

श्री महाराजा जी सलामती। भंडारी जी वंदा सौ कही जो तुम श्रीमहांरांजाजी नैं अरजदासती करो जो महांरांजा जी वहोत खुस्याल रहे हु सारा काम

1. रुक गयो।

भली भांती सरंजाम देस्यौ । तव बंदै कहि जो कावील[1] की मुहीम की मोकुफा खत के दसकत करावो अर साहीजांदाजी का वां नवाब खांनखांना का कोल पंजा ल्यौह । तव जवाव दीयो जो कावील तो म्हे येक दीन मैं मोकुफ करस्यां पणी काम घणा करणां छै सो वा मनसुवा को वंद कीया छै सो बंदा नै वचायां[2] सो मसोदा[3] सारी पातसाही का वंदवसत का कीया छै । तीममै महाराजा अजीतस्यंघ जी नै तो गुजरात को सुवो वा श्री जी कै नाव मालवा का थाणा वांध्यारा का घटताई राहचलावणां सो अरज पहुता पाछै जो ठाहरै ली सौ अरज लीखौ लो जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । भंडारी जी बंदा सो कही जो महाराजा जी नै या लीखणा मुनासिब नही थां जो या खांनखाना को लीखै जो मै अजीत स्यंघ जी कै वासतै वैठा हु । तव वंदे कही जो अैसा तो महरांजाजी कदे लीखै नही अर जै लीख्या होयगा तो ईस भाती लीख्या होयगा जो महाराजाजी अर म्हे साथी आवा छा अर जवसै तुम आये तव सौ नवाव खानखाना वा महावत खां नै खत कोई आया नही । तव कही जो मेरे ताई तहकीक खवरी पहुची है जो महाराजा जी ईस भाती ही लीख्या है; अर वंदा जव भंडारीजी सौ रदवदल करै छै जव भंडारी जी याही कहै छै जो थे नचीत[4] वैठा रहो हु थाका मुढा आगै दौड़ो सारां काम करी लेस्यौ अर थे लीखौ सो माहारी अरजदासती परि मोकुफ राखौ, हु भी अरज दासती करवो करु छु । तव वंदै कही जो हु भी चाकर छु अर मुनै भी हुकम आयो छै जो भंडारी जी का ईतफाक सौ काम कीज्यौ सो मुनै भी जीठौ[5] थे जावो जीठै लार ले चाल्या करो । तव भंडारी जी कही जो जीठै जरुरी जाणलां जीठौ म्हे अर थे साथी चलालां अवार तो मुनै ही रदवदल करवा द्यौह ।

मीती फागण वदी १ बुधवार माफीक फुरमाये नवाव महावत खां जी कै रांव भगवंत भंडारी जी कै डेरै आयां अर पईसा लेणे के वासतै वहोत रदवदल करि । तव दोपहैरां को भंडारी वा राय भगवंत असवार होय नवाव महावत खां जी कै डेरै गया, महावत खां जी वहोत दीलासा करी फुरमाया—जो तुम लाख रुपये ल्याये हो सो हमको द्यौह हम तुम्हारे सव काम करोंगे । तव भंडारी अरज करि जो मेरे पासी सौ नवाव टीप मड़ायले अर जो जो अरज करु सो करी देह । तव नवाव जवाव न दीया, नाह्न को भंडारी डेरै आया । श्री महाराजा जी सलामती ।

1. काबुल ।
2. पढ़वाया ।
3. मसविदा ।
4. निश्चित ।
5. जी ठोड़—जिस जगह ।

नवाव खांनखांना कै भंडारी कमी जाय छै जो नवाव खांनखांना जवाव साफ दे है जो राजा तुम्हांरा आवैगे तो तुम्हारे सव काम होयगें नहीं त्र गरु का काम हुवां पाछै पातसाह वजमेरी जाते ही हैं।

श्री महाराजा जी सलामती। मीती फागण वदी २ बीसपतीवार सवारा ही भंटारी असवारी की तयारी कराई तव वंदा भी तयार होय कहाय भेज्या जो मै भी तयार हू हुम तुम साथी ही चलै तव भंडारी कहाय भेज्या जो आजी मुनै नवाव महावत खां जी सौ रदवदल करणी है तुम डेरे ही रहो। तव असवार होय हकीम सलेम के डेरै गया साहीजादाजी सौ मीलया, दो पहरा डेरै आयां, तव वंदे को वुलाय भेज्या अर कही जो अरजी मै साहीजादाजी सौ मीली आया अर साही-जादैजी मेरी भाती भाती तसलै करी अर फुरमाया जो कावील की मुहम रांजों सौ हम मोफुक राखी, अवै दोन्यौ रांजां सीताव हजुरी आवै तव वंदै भंडारी सो कही जो कावील की मोफुक राखणै का नीसाण सीताव कराय लीजे तो भला है, या वड़ी सनधी है। तब भंडारी जवाव दीया जो मै नीसाण की अरज करी आया हु सो साहीजादे जी फुरमाया है जो मै-येकवार पातसाहजी सौ फेरी पकी नीसां करी ल्योह, तव नीसाण दोन्यों राजों को कराय दयोहगां, सो जो हकीकती होयलि सो पाछा थे अरज पहुचाई लो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। भंडारी की तवीयत श्री महाराजाजी नै रोसन छै सो दवाव तो सो क्यो कहयो जाय नही अर कीसु के डेरै जुदा भी गया जाय नही, अर साथी ले जाणे की हकीकती मालुम तीसौ भंडारी कहै है सो अरज लीखौ छु जी अर ये समाचार जै कोई और सुणैलो अर भंडारी कै ताई लीखैलो तो भंडारी जी वंदा सौ वहौत वुरा मानैगा जी। सो खानाजाद उमेदवार है जो या हकीकती श्री महाराजा जी ही पढ़ी वंद अरज-दासती का फाडी डालै जी। श्री महाराजा जी सलामती। सारी पातसाही का तो रंग है सो श्री जी सौ मालुम है जी अर वंदै भी आगै यै दर पै अरज पहुंचाई छै अर भंडारी जी येती हमगीर वात करै है सो क्यो अरज पहचावा मै न आवै जी परमेसुरजी करै जो भंडारी का कह्या माफीक काम सव होय, वंदा भी ईही वात का उमेदवार है जी, ओर सारी हकीकती दरवार की रदवदल जो ठांहरै ली सो पाछा थे अरज लीखौलो जी। मीती फागुण वदी ४, संवत १७६७।

क्रम संख्या २६

## वकील रिपोर्ट संख्या २७

फाल्गुन वदी १३, संवत् १७६७

॥ श्री रामजी
श्री महाराजाधिराज सलामती

अरज दासती करार मीती फागण वदी ४ सनीसरवार कि लिखी हजुरि भेजी छै तीसौ सारी हकीकती अरज पहुचि होसी जी । श्री महाराजा जी सलामती । मीती फागण वदि ५ दीतवार नै पातसाहजी जसन कीया जी । मीती फागण वदी ६ मंगलवार ने पातसाहजी को पैसखानों सहारणपुर बुड़िया करे चाल्यो जी अर खबरि साहजीहानावाद की गरम है जी । श्री महाराजा जी सलामती । अमीर खां सौ खीजमति में की तगीर हुई अर उसकी जायगा स्याह नीवाज खां वकसी कर फोजदारी मुकर्रर हुई जी । श्री महाराजा जी सलामती । नवाव खांनखांना के दिन तीन हुवा जो नाक के भीतरि गुमड़ी[1] हुई सो नाक सुजी गई जी सो दीन तीन हुवा सो दरवारि न जाय छै जी अर महावत खां जी कै खांसी हुई सो खासी का जोर सौ गल सुवे हुवे है जी सौ वैभि दरवार न करै छै जी ।

श्री महारांजांधीराज सलामती । गुलालचंद सव दरवारी मैं खरच दे अर सनधि विरादरी की सव तयार करावै है जी अर सरकार की सनधी विरादरी की तव तैयार होयगी जव रुपया २५००० नवाव महावत खां जी नै वा रुपया ५००० राय भगवंत नै दीजेला वा दरवार खरच की हुंडी आवैलि । सो वंदे आगै भी अरजदासती करी है सो हकीकती अरज पहुची होयलि जी । अर हुकम आयौ जो परवानो हिंदुई ईनायत हुवो छौ तीसैं हुंडी की हकीकती जाणौला सो दोन्यों जोड़या नै परवानो हीदुई कोई पहुतो नहि जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । केसरिस्यंघ राठौड़ मोजावादी ईजारा कै वासतै पईसा कै गुमासता ऊनका ताकीद करै है अर स्याम राम प्रोहित को लीख्यो

1. फुन्सी ।

साह संतोख राम नै आयो जो स्यालु मै रूपिया २२०० म्हाकै हाथी आया छा सो थे ऊघालु की कीसती मौ दाम येक यानै द्यौह मती अर जामिनी आपणी भागी ली ज्यी। सो परगना मजकुर नै आमील साहिजादा रफीलस्याह का आवै है जो सो जै ईजारा सरकार मै राखणाँ होय तो उनकी पहसा की नीसा कराजे जी अर ज इजारा न राखणा होय तो वंदा को हुकम आवै तो ऊनको जवाव साफ दीजे जी। मीती चैत वदी ५ नै रुपया ५०००) उनालु कि कीसती का लागैला जी अर यहां संतोपराम गुमासता प्रोहित स्यामरांम का जवाव साफ दे है सो उमेदवार हु जो इस का जवाव सीताव इनायत होय जी। श्री महाराजा जी सलांमती। पुरा साहजीहानावाद की कोतवाली कै वासतै वंदै आगै अरज लिखी छी सो वंदनिवाज-सी सो हजुरि मै मंजूर हुई थी अवै खांनाजाद उमेदवार है जो सनधि वहा की लाल वीहारि कै नाव ईनायत होय जी। लाल वीहारी साहजीहानावाद सौ खूव वाकिफ है जी अर आगै नवाव स्या (आ) सफदोला के दरवार की हकीकती सव दीली सौ ये ही लीखैं थे सो वहोत दीन सौ उमेदवार है जी अर जव सौ वंदा यहा आया है तवसी वंदा की लार ही है जी। श्री महाराजा जी सलामती— मेह-वादल वोत का सवव सौ खांनाजाद की देही[1] इन दिनों में वहोत जबुन होय गई है सो वोखद तो वंदे वैदा की वहोत खाई सो फायदा न हुवां। सो अवै वैद मिरगा वतावे है सो लसकर मै तो वैद नहितीस सौ खानाजाद उमेदवार है जो सरकार सौ ईनायत होय जी।

श्री महाराजा जी सलामती। गुरु कि खवरि पहैलि तो या थी जो गरु दीन दोय तीन मै पकड़्या आवैगा सो अरजदासती मै आगै अरज लिखी छी तो सौ मालुम हुई होयलि जी। अर अवे या खवरी छै जो वरफ वहोत पड़ी, दरा वंद होय गये सो नाहणी का राजा की मा की अरजदासती पातसाहजी नै आई छी, तीमै लीखी थी जो गरु हमारे पहाड़ मै है अर हमारे लोगों घेरिया है, सो वरफ कै आगै दाव पकड़णै का लगता नहीं सो वरफ पगल्या[2] पकड़ि हजुरि ल्याउली। सो गुरु का आवण केतेक दीन वरी पड़्या है। अर यह भी खवरि है जो ऊसपै[3] लोग, असवार, पयादा हजार आठ छै अर लड़ाई को तयार वैठा है सो नाहणी का राजा कुछ वल लगता नही। अर केतेक ईस भाती कहते है जो गरु तो निकसि गया अर केतेक लोग उसके वरफ के सवव सो रहे है। सो जो समाचार होयला सो पाछा थे अरज लिखीलो जी।

श्री महाराजा जी सलामती—ईस पातसाही की हकीकती कुछ लिखी जाय नही घड़ी मै तो पातसाहीजी कहुठिनै जावा को कुच फरमावै अर पेसखानो

1. देह—शरीर।
2. पिघलने।
3. उसके पास।

कहुठिनै जाय । पहेली तो खबरि छी जो लुधियाणा की त्रफ की खबरी थी जो वहाँ जाय गरु के सीखो को तबीह करे अर गरु के चक उठाय देह । अर अबै कुच सहारणपुर बुड़ी वाकी किया सो या खबरी है जो म्यान दवाब कि राहहोय साहजी- हानाबादजाय को जाय तिसौ पातसाहजी की हकीकती औ अरज पहुचावा मौ आवै नही जी ।

श्री महाराजा जी सलामती— वंदा तो वहां भंडारी कै साथी जो दरबार मै रदबदल होय है सो करै ही है जी । अर जी महारांजा जी अजीतस्यंघ जी की त्रफ सौ भंडारी जी की लार[1] बड़ा बड़ा ठाकर लोग आयै है सो जै सरकार की त्रफ सौ कोई बड़ा ठाकर लोग वा मुतसदी येक आवै तो सलाह दोलत है जी ज्यो वेभि दरबार में दरबदल करी अरज लिखबौ करैजी । श्री महाराजा या वात खत्री मुवारक मै न ल आवैगे जो बंदा आजुरदा होय या अरज लिखी है, सालाह दौलती है जो बंदा की अरज मुजर होय जी ।

श्री महाराजा जी सलामती । हुकम आया जो वीध्याधर माफीक लिखे नायब आपणै कै जाहरी करी, जो बीजैस्यंघजी का लोग जो आगै पुरा वाणारस[2] वा वंकुटपुर कामैथे सौ सनधी पहुचा भी हांसील मास ६ को अगाऊ मुतसरफ हुवे अर पथर वागौ० मसालो हवैलि को बेची दीयो । तीस वासतै तीन हसबल हुकम वा खत लीखे नवाब खानखानां के येक फोजदार वणारस के को वा दीवान ईलाहा- बाद के को वा दीवान पटणे के लीखाय भेजीयो, सो वंदा नवाब सौ अरज करि अर हसबल हुकम तथां खत नवाब के माफीक हुकम हासील करी भेजो ला जी ।

श्री महाराजा जी सलामती—घासीराम दीवान पीरांननाथ का बेटा को वाग वा जमी कदीम सौ कसवां आबैरि मे है अर अबै आबैरि वा वामण जोरा- वरी धरती वा कुवां दबावे है सो वां बाग वा जमी खांनाजाद को दिइ है । सो खांनाजाद चाहै है जो वहां बाग करै तीसौ बंदा कि या अरज है जो परवानो येक दिवान रामचंद्र वा चुहड़स्यंघ रांजावत कै नाव ईनायत होय जो माफीक सदांमदि कै वामण अमल करै जी ।

श्री महाराजा जी सलामती—मीती फागण वदी ८ वार वुधवार नै पात- साहजी को कुच हुवो सो घड़ी पाच राती गया डेरा दाखील हुआ जी । मीती फागण वदी ११ बीसपतीवार पेसखानो पातसाही चाल्यौ सौ कोस अढ़ाई जरिवी सहारणपुर कै मुतसलि जाय खड़ो हुवो छै ।

जी श्री महाराजा जी सलामति । नान्हुराम भाणीजो खानाजाद को है अर हजुरि चाकरि करे है सो उनने जागीर असी पाई तीहमै ईक माहो पैदा[3] न हुवो

1. साथ ।
2. वनारस ।
3. एक माह की अनुमानित आय ।

तोसो बंदा ऊमेदवार है सो मुतसदि हजुरि का नै हुकम होय तो माफीक पंचा के उनको भी जागीर देह जी जो खान्न जमा सौ हजुरि मौ चाकरी करवो करै जी।
श्री महाराजा जी सलामती—पातसाहजी फुरमाई जो सहारणपुर सौ पेसखानां मुक मलसपुर मै चलावौ, वहा हम सिकार खेलैगे ओर दरबार की हकीकती पंचोली जगजीवनराम का लीख्यौ सौ वां वाका की फरद सौ अरज पहुंचैली जी। मीती फागण वदि १३, दीतवार, संवत १७६७।

क्रम संख्या २७

## वकील रिपोर्ट संख्या २६

फाल्गुन सुद २, संवत १७६७

### श्री राम जी
### श्री महारांजाधीराज सलामती।

अरजदासती करार मीती फागण वदि १३ दीतवार की लीखी हजुरी भेजी छँ तीसौ सारी हकीकती अरज पहुची होयली जी। मीती फागुण बदी १४ सोमवार साहीजादै जीहादार स्याह बहादर पातसाहजी सौ अरज करि जो कसवा ईदरी कै पासी नाहर मेरां करोलां नै रोक्या है सो हुकम होय तो नाहर की सीकार खेली आई। तब पातसाहजी रूखसद कीया सो हैलवा लसकर समेती साहीजादै जी कुच करी गया जी। अर लसकर मैं यह खबरी है जो कोकलतास खा[1] की जागीर पाणीपथ मैं है अर वहा उनके घर है सो उहा उनके मीजमानी खाणै जाहीगे।

श्री महारांजा जी सलामती। मीती फागुण बदी १४ नै पातसाहजी को कुच हुवो बुडीया कै डैरे कोस दोय पेसखानो खडो हुवो छौ तीठै दाखील हुवा जी। अर नवाब खानखाना कै नाक मै आजार ज्यादां सो नाक मै राधी पड़ै छै अर जोक तो लगाई थी पणी फुरसती न हुई फेर भी ओरू जोक लगां है तीह वासतै नवाव खांनखाना वा महावत खां जी का मुकाम कीया जी।

श्री महारांजा जी सलामती। बीजैस्यंघ जी चुरामणी जाट को नवाव खांनखांना कै अधिकार देखी अर डेरै बुलाया अर घोड़ा सीरोपाव उनको दीयां अर चुरांमणी सौ कही जो तुम नवाब सौ अरज करि हमकों मथुरा की फोजदारी दीलावों तब चुरांमणी कीसन स्यंघ नरूका का मीलांबा बेई अरज करी, तव कही

1. कोकलताश खां—बादशाह बहादुरशाह के पुत्र जहाँदार शाह का विश्वसनीय परामर्श-दाता, जिसे 2500/2250 का मंसब प्राप्त था तथा बहादुरशाह ने कोकलताश की पदवी प्रदान की थी।

जो तुम हम पासी ले आवो। तब दुसरै दीन चुरांमणी कीसन स्यंघ को ले गयां अर साह वलु नै परवानो लीख दीयो जो तुम वनाऊड़ सौ मुजायम मती हों म्हे यासौ औठै रामझी लेस्यां। अर खोहरी रूसतम दील खा साहीजादा रफील स्यांह की जागीर मैं थी सो ईजारै लीई रूपया...अर आधा वट वीजै स्यंघ जी को दीया अर आधा रूसतम दील आपणै राखी सो उठा की फोजदारी आधी तो वलु न हुई जी अर आधी परी रूसतम दील आपणा आदमी वीदा कीया जी। अर आगरे की गीरद[1] वा ईका परगनां सब चुरांमणी जाट ईजारै लीयां अर चुरांमणी जाट वा कीसन स्यंघ की यारवरी है जो मुथरा के आसपास की गढी ढाहणै कौ वीदा हो ही, सो सीरोपाव अलाहीदा हुवा छै सो जब पावैला तब अरज लीखोलो जी।

श्री महारांजा जी सलामती। जाट का मामला नवाव खांनखांना की मारफती अैसा वधी गया है जो अरज पहुचावा मै आवै नही जी।

श्री महारांजा जी सलामती। गरू की लसकर मैं या खवरी होय रही है जो नहाणी का रांजा का लोशा सी लड़ाई करी नीकसी गया जी सो यह खवरी वहोत गरम है जी अर कहै है जो भुटंतर के पहाड़ो मै गयां अर पातसाहजी ईस ही तफ झुकलाय झुकलाय डेरा करै है। कोस आठ दस नाहणी का रांजा का पहाड़ रहै है।

श्री महारांजा जी सलामती। फागण वदी ऽऽ मंगलवार साहीजादो अजीम शान जी माफीक हुकम पातसाहजी कै नवाव खांनखांना के डेरै आये थे तब चलती वेर हाथी वा घोड़ा नो वा जो वाहर नीजरी कीया सो रखाया नही, कही जो हमारै ही है, हम तो तुमको देखणै को आयै थे। अर तीसरै पहेरे नवाव दरबार कीया तब भंडारी वा खानाजाद जाय खैरायत कै वासतै रूपया गुजरान्या सो रखाया जी।

मीती फाग सुदी २, सं० १७६७।

1. गीरद—आसपास।

क्रम संख्या २८

## वकील रिपोर्ट संख्या २८

[फागुण सुदी २, संवत १७६७

श्री रांम जी

श्री महाराजाधीरांज सलामती।

आगै तो भंडारी वा सारा राठोड़ यो कहै थां जो म्हे आपणे बल सो गुजरात को सुबो अजीत स्यंघ जी नै वा उजेणी को सुबो महाराजा जी नै लेस्यां। सो सब राठोड़ वा भंडारी येकठा होय बंदा को बुलाय कहि जो थे भी जोनकी बात करो, तब बंदे जवाब दीयां जो मेरा अर तुम्हारा कहैणा येक ही है। अर मै तो तुम्हारे साथी जाता ही हुं तुम कहो हो होसो मै ही कहयां फेरी जोनकी बात तो कुछ आधा नीसरया नही अर मनसुबा भी कुछ पेसी गया नही। साहीजादै जी भी ईनको मनै कीयां अर यह फुरमाई जो हम नीसाण तुमको करि देते है तुम खात्री जमा सो हजुरी आवो अर खानखांना वा महाबत खां भी हमारे नीसाण माफीक तुमको लीखी देहगे। तब भंडारी तो अधीका बोलणा छोड़ दीयां पणी रांठोडा कै यह बात होय हैं जो ई पातसाह पै तो म्हे कोई मारया जावा नही, म्हे पातसाही देखलीई, अजीत स्यंघ जी हजुरी कोई आंवै नही, साहीजादे जै कोई म्हा परी बीदा होसी तो उसको हम फोडी लेस्यां[1] अर जै फोज आसी तो फोज कै म्हे सारै नही, जो आसी जीहनै मारी लेस्यां। तदी बंदै ठाकर लोगा सौ कही जो हमारे राजा का क्या हाल होयगा ? तब सब राठोड़ो कहां जो अजीत स्यंघजी आय अर महा-रांजा जैस्यंघजी को ले जाहीगे अर जै फोज पातसाही हम परी जाईगी तो दोन्यौ राजा येकठे होय नारनोल कनै ही मारी लेहगे अर जै पातसाहजी चलाई आवैगे तो हम देस उजाड़ी देहगे अर बीखो करैगे अर बीस बीस तीस तीस कोस परी कही मारैगे सो पातसाह जी तो हमसो उलझे रहैगे, अर दीखणी तो पातसाह सै गई है तब सब मुलक का बंदबसत उठी जाईगां अर खजानां कहाका बैठे बैठे

1. अपनी तरफ मिला लेगे।

चाहीगे तव पातसाही का बल बरस च्यारी पाच मै तुटी जाईगां, तव ईनका मारणा क्या है ? हमारै तो रांजा उदैस्यंघ ही सो चाकरी करणै लागे है, हम तो सदा भोमे ही रहे अर राजा अजीतस्यंघ जी ओतार उपज्या है सो हमै तो परवाह चाकरी की नही । अर भंडारी जी या कहै है जो महाराजा आये । नवाव महावत खां भंडारी सौ ताकीद वोहत करी जो राजा कहा तक आये है । तव भंडारी जी अरज करी जो मेड़ता सौ तीन मजल मैरे कासीद छोड़ी आये है । सो यह बंदा को बड़ा अचीरज है जो मेड़ता सौ महाराजा अजीतस्यंघजी तीन मजल उरै आये है अर अव तक सभरी[1] के डेरै आये होयगे । अर हजुरि सौ कुछ खवरी बंदा को लीखी आई नही, खांनाजाद उमेदवार है जो महारांजा अजीतस्यंघजी की खवरी हर जोड़ी मै ईनायत होवो करै जी ।

श्री महारांजा जी सलामती । खांनाजाद को लाजम है जो पातसाही का रंग देखै सो तपसीलवार अरज पहुचाई चाहीये जी । पातसी मै फोजवंदी होय है । मोहोकमस्यंघ राठोड़ को पातसाहजी पंच सदी ईजाफा दीयां अर जवाहर जुदा कीया है अर मीरजा रूसतम की फोज मै नाव लीस्या है । अर मीरजा रूसतम, राव सकतस्यंघ मनोहरपुर वाला नै कही अर वै गाम दीया था जो तुम पातसाहजी को अरजी गुजरां तो मैं तुमको अपणी फोज दाखील कराय ल्यौहगां। तव रांव सकतस्यंघ जवाब दीयां तो मै जुन मनसवदार हुं मुझ मै येती कुवती नही जो मै तुम्हारी फोज दाखील हुं अर मै हमेसां अजमेरी ही की राह चलावणै कै तालकै रहै आया हुं । तव रूसतम दील खां कहाय भेज्यां जो मै तुमको ख्वाना-ख्वाह मै अपणी फोज दाखील कराउगां । तव राव जी कहाय भेज्यां जो पचास हजार रूपयां तो मदती खरच को दीवावो अर आछ्या ईजफा पाऊ तो मै तुम्हारा फोज दाखील हुं । अर पातसाहजी का चलवा की कुछ गम पड़ै नही, जो अरज पहुचाई जाय, कहै कुछ करै कुछ है जी ।

श्री महारांजा जी सलामती । उमीरल उमराव नै खत आगै ईनायत हुवा था सो पंचोली जगजीवनदास की मारफती गुजरान्यौ जी । सो जवाव आया सो हजुरी भज्या है अर नवाव नै जो जगजीवनदास नै जुवानी फुरमाया तीस की हकीकती पचोली जगजीवनदास की अरजदासती सौ अरज पहुचैगी जी । अर नवाव महावत खा जी वा राय भगवंत वा दरवार खरच का पईसा कै वासतै आगै खानाजाद अरज लीखी है जो जवाव ईनायत न हुवा सो नवाव वार वार ताकीद रूपया कै वासतै फरमावै है जी ।

श्री महारांजा जी सलामती । महारांजा अजीतस्यंघ जी की वीरादरी की सनदी गुनालचंद तयार कराई अर सरकार की सनदी तुरत वंद छै ।

---

1. सांभर ।

श्री महारांजा जी सलामती। साहीजादो जीहादार स्या बहादर ईदू की तरफ सीकार गया है सो हजुरी सौ हरकारा बीदां होहीगे जो उठा की हकीकती पै दर पै अरज पहुचाबो करै जी, हरकार भेजता तो बंदा ही पणी हरकारा बंदा कनै कोई नही जी।

श्री महारांजा जी सलामती। लसकर मै यह खबरी है जो जसवंतपुरा वा हवेली तबेला सुधां हकीमुलमुलक[1] को पातसाह जी ईनाम बकस्यौ, या खबरी बंदै भंडारी सौ कही तब भंडारी जवाब दीयां जो ग्रेक घड़ी मै लेस्यौ। श्री महारांजा जी सलांमती......।

---

1. हकीमुलमुल्क—शाहजादा जहांशाह का प्रमुख परामर्शदाता।

क्रम संख्या २६

## वकील रिपोर्ट संख्या ३७

फाल्गुन सुदी २, संवत १७६७

॥ श्री गोपाल जी सत छै जी

॥ श्री महाराजा जी श्री जैसंघजी

॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री......चरण कमलानु खानजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिपतं तसलीम वंदगी अवधारजो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत हैं, धणी है, श्री परमेसुर जी री जायगां है। म्हे श्री महाराजा जी रा खानजाद बंदा हां जी। श्री पातिस्याह जी श्री महाराजा जी सु महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी। पान गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। परवानो श्री महाराजा जी को ईनायत हुवो सु माथे चढ़ाय लीयो, सरफराजी व खानैजाद नवाजी हुई जी।

। श्री महाराजा जी सलांमत। अमीरल उमराव का नाव को खत दीवान भीखारी दास जी खानाजाद नै दीयो सु गूजरानो। ईखलास बोहार जाहर कीयो। नवाब बोहत महरबानगी फुरमाई। जवाब को खत लिख दीयो है, सु हजुर मोकलो है सु नजर गुजरसी जी। अर नवाब श्री महाराजा जी का पधारवा की घणीताकीद करी जु अब महाराज अठै कही कै भरोसै न रहै, सीताब आवै जी।

। श्री महाराजा जी सलांमत। नवाब खानखाना जी नै अजार बोहत थो, अबै तो फुरसत है। राजा ऊदोतसिंघ जी की साथ खानाजाद अंदर गयो थो सु थोड़ी सी मांदा[1] के सोई[2] है पण आगाबीचै फुरसत है जी।

---

1. रुग्ण।
2. सुस्त।

। श्री महाराजा जी सलांमत। गुरू की अरज पोहोची, जु ऊठा सैं नीसरो अर खबर है भुटंत की तरफ गयो, पण चोकस न्ही कठीनै गयो है। चोकस हुवा अरजदासत करसु जी। गुरू कै वासतै पीजरो वनायो है तीमै तलै उपर चारू तरफ खीला आदमी रहै तीकै सारी तरफांसु भैंजी ई भात को बणो है सु गुलाल बाड़ के वारै गामा उप्र धरो है।

। श्री महाराजा जी सलांमत। वादस्याजादो अजीमुसां जी की जुवानी हकीम व नवाव खानखाना जी व महावत खां जी वहुत ताकीद कर कह है जु पातस्यांह जी श्री महाराजा जी का पधारवा के वासत बार बार य्याही कह है जुह मूं सू खनवह मुंकोल वह मुं अहद दूयैही तीमू बाता है तीनू सीताब आवै।

श्री महाराजा जी सलांमत। खानाजाद आगै भी पै दर पै अरजदासतां करी है अर अवै भी राहै खानजादगी कै अरज लीखी है जु महाराजा जी सीताब पधारजो जी। पधारबा की घणी ताकीद फुरमाव जो जी। महाराजा श्री अजीतसिघजी पधारै है तो भलां ही है न्ही तर श्री महाराजा जी बेगा पधारजो जी। अर महाराज का पधारबा कै वासतै दीवान भीखारीदास जी नै नवाब फुरमायो है सु य्यांकी अरजदासत सै जाहर होसी जी।

। श्री महाराजा जी सलांमत। खानैजाद आपकी परेसानी कठा मे लीखै। ई दरबार को वकील सदा उमराई भात[1] रहा है। अर खानाजाद वा मेघराज भी सदा वैही भात रहा यण य्या दीना मै आठ महीना हुवा महीना पायां तीसु नीपट परेस्यांन है सु महाराजा तो ईस रहै आबुजी खानाजाद का ही अय्यां मांकी है तीसु उमेदवार हु सीताब खबर लेजो जी। दोय हजार का तनखा को परवानो लाहोर मोकलो है जवाब आया अरज सादत करसु जी। मी० फागुण सुदी २, संवत १७६७।

---

1. उमरा (अमीरों) की तरह।

क्रम संख्या ३०

वकील रिपोर्ट संख्या ३८

फालगुन सुदी ३, संवत १७६७

श्री रांम जी

श्री महारांजाधीरांज सलामती

मीती फागण सुदी २ वीसपतीवार भंडारी वा वंदा नवांव खांनखांनां कै गये थे सो पहैली तो दीवांनखांनै वैठे अर खैराती का रूपया की फरद लीखी नवाव को गुजरांनी जी सो रखाये महारांजा अजीत स्यंघ जी श्री जी अफ गुजराने वंदै रूपया की अफ भंडारी गुजरान्या—

रुपया १००) १००)

तव नवाव खीरगाह मै दोन्यो को वुलाय लीया अर वातै तो कुछ करी नही हकीम ईलाज करै थे सो उस दीन सौ फुरसती वहोत देखी जी, फेरी पान दे दोन्यो को वीदा कीया जी। तव नवाव महावत खां जी नवाव कै डेरे आवै थे तव भीतली द्योढी भंडारी वा खांनाजाद सलाम करी तव खडे रहै, भंडारी सौ फुरमायां जो राजा अजीत स्यंघ कहा ताई पहुचे तव तेस करी कहां—जो तुम रांजों का भी काम खराव किया अर ओर भी लोग खराव कियां। तव भंडारी जी अरज करी जो राजा आये, तव गुसा करी नवाव की हजुरी गया जी। तव वहा सौ भंडारी वा खांनाजाद हकीम सलेम के डेरै गया तव हकीम सलेम अंदर सौ कहाय भेज्यां जो आजी मौ कांहीला हुं वाहारी न नीकसुगां, तुम डेरा जावों। तव हमो कहाय भेज्या जो साहजादै जी नीसण वेई फुरमाया है सो हमारै हवालै करो ज्यो हम हजुरी भेजां। तव उनो कहाय भेज्या जो काली तुम आईयों।

श्री महारांजा जी सलामती। वंदै वा भंडारी साहीजादा जी सौ भाती भाती रदवदल करि जो कावील की मुहंम राजों सो मोकुफ राखै सो साहीजादो जी कबुल करै है, नीसाण हाथी आवैगा तव हजुरी भेजांला जी।

श्री महाराजा जी सलामती। रूसतम दील खां[1] को तोपखाना दीखण का की दरोगाई हुई थी सो तो वाकां की फरद सी अरज पहुची होयली जी। सीरोपाव पायां पाछै पातसाह जी सो अरज करी जो दीखण के पयादे वीना तनखाह टीकैगे नही। तव पातसाह जी फुरमायां जो तुम परगना तजवीज करी ल्यावों, तव सांभरी वा मेड़ता की अरजी लीखी गुजरांनी जो वहाका हासील उनकी तनखाह होय, तव पातसाहजी मजुर[2] करी। तव गुसाई गंगाधर, रूसतम दील पासी रहै है सो ये समाचार वंदा नै कहाय भेज्या जी। तव वंदै फेरी केसरी स्यंघ पंचायणोत नै गुसाई मजकुर पासी भेज्यां तव गुसाई कहा जो देवती साचाहेडी की भी अरजी लीखी है सो आजी काल्ही मै पातसाहजी की नजरी गुजरांनैगां, सो हकीकती अरज पहुचै जी।

श्री महाराजाधीरांज सलांमती। ये समाचांर बंदै भंडारी सो कहां, तव भंडारी बंदा सो कह्या जो ये समाचार तुम हजुरी कों लीखो मती मे सगला काम सवारी लेस्यां। तब वंदै भंडारी सो कह्या जो या सरीयत लुण खाणै की नही जो ये समाचार हु न लीखु, तव भंडारी जी कही जो तुम हमारे कहे माफीक अरजदासती करबो करों, सो हुकम होय तो दरवार की खबरी बवाकी लीखबो करूं अर हुकम होय तो भंडारी जी की सल्हा माफीक अरज लीखबो करू जी। बंदा कोई भांती भंडारी नै नां रजावंद राखै नही है जी।

श्री महारांजा जी सलामती। नवांब खांनखांनां को खत बीमारपुरसी कां वा रूसतम दील खां को खत मुबारकबाद बेटा हुवा को ईनायत होय जी। रूसतम दील खां कै ताई पालकी झालकीदार पातसांह जी बकसी। रूसतम दील का मामला बहोत अधी कां है जी अर ईसकी तबीयत कोई भाती श्री जी सो छीपी नही जी। श्री महारांजा जी सलामती। तुरांब अली खां की अरजदासती नवाब खांनखांनां ने आई थी तीहमै श्री जी के वासतै बहोत भाती लीख्या था, सो तीहकी नकल हजुरी भेजी छै सो नजरी गुजरैली जी। मीती फागण सुदी ३, सुकरवार, सं० १७६७।

---

1. रूस्तम दिल खाँ जाजू के युद्ध में, जो शाह आलम तथा आजमशाह के मध्य जून 18, 1707 को लड़ा गया था, उपस्थित था तथा वह आजम का सिर काटकर शाह आलम के पास ले गया था। शाह आलम (बहादुरशाह) का विश्वसनीय सेनापति, जो सिक्ख अभियान में काफी सक्रिय था।

2. मजुर=मंजुर, स्वीकार।

क्रम संख्या ३१

## वकील रिपोर्ट संख्या ३०

फालगुन सुदी ४, संवत १७६७

### श्री रांम जी

### श्री महारांजाधीरांज सलामती

मीती फागुण सुदी ४ सनीसरवार नै चोबदार दोय नवांब महाबत खा जी कां आयां अर भंडारी को वा बंदा को बुलांय ले गयां। तब चोबदारा नवाब सो अरज करि, तब नवाब फुरमाई जो दीवानखानै बेठो। तब पहैर दीन बाकी रह्यो तब नवाब महाबत खां जी दीवानखानै आये तब मुजरा कीयां। तब फुरमाया जो तुम बैठे रहो हम खाण खाय आई तुमकों कुछ कहैगे। तब स्याह कुदरतुंला[1] साथी थां तब स्याह कुदरतुला को फुरमायां जो नवाब फुरमाया है सो तुम ईनोको कहों। तब कुदरतुलै कही जो मैं भी भुखा हुं सो खाय कै कहुगां। तब महाबत खां जी फुरमायां जो तुमकों कुदरतुला सारा समाचार कहैगां सो तुम सुणीयो अर जवाब दीज्यो। तब स्याह कुदरतुला खां खाणां खाय आया तब खीलवती मैं भंडारी को वा बंदा को ले बैठा अर कहां जो राजो की क्या खबरी है? तब भंडारी जी अरज करी जो राजा आये। तब स्याह कुदरतुला कही जो राजो की बाजी बीगड़ै है मुचलका लीखी दयोह जो राजा के ते दीन मै हजुरी आवैगे। तब बंदै कह्या जो कावील की मोकुफी कां नीसाणं पहैली हमारै हवालै करों, तब कुदरतुला कहां जो मै नीसाण तुम्हारै हवालै करुगां तुम मुचलका लीखी दयोह। तब फेरी भंडारी वा बंदै या ठहैराई जो नीसांण हमारै हवालै करो अर मुचलका लीखाय ल्योह। तब कुदरतुला कही जो मै या हकीकती नवाब सो अरज करुं,

1. शेख कुदरतुल्लाह=बहादुरशाह के दरबार में प्रभावशाली व्यक्ति तथा शाहजादा अजिमुश्शान का कृपापात्र।

तब भंडारी वा बंदै कही जो अरज करो, तब अरज करी, सबको सीख दीवाई। तब घड़ी च्यार दीन रह्यो तब डेरै आयां जी।

श्री महारांजा जी सलामती। नवाब का रूपया कै वासतै वा राय भगवंत का रुपया कै वासतै परवांना बंदा कै नाव ईनायत हुवा था सो बजनसी बंदै राय भगवंत को दीखायां तब उनो कही जो नवाब यो कहै है जो राजों के ह्यासों[1] पैसे कोई आवणे नही, बुलाकीचंद का लीख्या आया है जो राजा जै स्यंघ जी दफलउकत करै है, नवाब भीखारीदांस सो ताकीद करैंगे तब पईसे आवैगे। सो नवाब के तो लांलच अर पईसा आवता ही आवै सो बंदा की सरम रहै बो कठणी है जी सो उमेदवार हुं जो हुड़ी सीताब ईनायत होय जी। अर नवाब फुरमावै है जो तुम पासी गहैणा है सो हमारै व्यापारयों के गहैणै धरी अर रूपया ले दयौह। सो बंदा की कुदरती नही जो बीना हुकम गहैणा धरी रूपयां ले दयौह हुं।

श्री महारांजा जी सलामती। भंडारी बंदा की भाती भाती जमाखात्री करै है जो राजा हजुरी आवैगे तब ज्यानै म्हे सुबो देस्या सो ही पासी तो म्हाका सुबा लेता केतीक बार लागै छै। ओर समाचार पंचोली जग जीवनदास का लीख्या सो दरबार का अरज पहुचैला जी। मीती फागु सुदीण ४, सनीसरवार, संवत १७६७।

1. यहाँ से।

क्रम संख्या ३२

## वकील रिपोर्ट संख्या ३९

फाल्गुन सुदी ५, संवत १७६७

श्री रांम जी

श्री महारांजाधीराज सलामती

अरजदासती करांर मीती फागण सुदी २ बीसपतीवार वा सुदी ३ सुकरवार की लीखी हजुरी भेजी छै सो सारी हकीकती अरज पहुचैली जी। श्री महारांजा जी सलामती। फरवाना च्यारी फारसी ईनाईत हुवा सो मीती फागण सुदी ३ सुकरवार नै आय पहुता[1] जी। परवाना येक मैं हुकम आयां जो तुम लीख्यां था जो दोय नीसाण साहीजादा जी कां वा दोय हसवल हुकम हकीम सलेम की मुहोर सो येक तो महारांजा अजीत स्यंघ जी कै नाय अर येक श्री जी कै नाय मारफती रांजा रांजस्यंघ जी की हुवा है सो तुम्हारी अरजदासती आय पहुती सो खंगार यतां मैं पईसा छै सो तो वै माफीक हीसाब कै दीया ही जाय छै सो तुम भली भांती सौ राजा राजस्यंघ जी सौ रदबदल कीज्यौ। सो माफीक हुकम कै बंदा अमल करैला जी। परवाना दुसरा मैं हुकम आयां जो हुड़ी नवाव के रूपयो की वा भगवंत राय के रूपयो की पाछा थे पहुचैली।

श्री महारांजा जी सलामती। इन रूपयो की वंदा सौ नवाव की नीपट ताकीद करै छां सो परवानो वजनसी नवाव को गुजरान्यों जी तव नवाव फुरमाई जो ईन वात का परवाना तुम्हारै हमेसा आवै है अवै जै काम बीरादरी का चला-वणा है तो रूपया सीताव मगाय दयोह अर हुकम आया जो महैमद सायब का गुमानता को राजीनामों पाछा थे भेजांलां।

श्री महारांजा जी सलामती। जे तो यो राजीनामु सीताव वंदा पासी आवैला जै ताही वंदा का पीड़ सीताव छुटैगा जी नत्र ये रूपया लागैला जी। परवाना

---

1. पहुँचा।

तीसरा मै हुकम आया जो कासीदा नवाव सौ अरज करी सो सब लीखाफ अरज करी सौ बंदै बजनसी परवानी दोन्यों नवाबों कों गुजरांन्यां सो नवाव दोन्यों वहोत रजाबंद हुवा जी । अर परवाना चोथा मै हुकम आयां जो स्याह कुदरतुला के लीखै माफीक हाजी महैमंद साल्ह को रूपया ६०) नकद वा येक घोड़ो दे अर *अहेमदाबाद को बीदा कीयां अर बदर का साथी दीया है। अर हाजी महैमद सल्हे* का वां खत श्री जी का स्याह कुदरतुला नै ईनायत हुवा थां सो गुजरान्या जी, सो वहोत रजाबंद हुवा जी । अर जवाब पाछां थे लीखाय हजुरी भेजुलो जी ।

श्री महारांजा जी सलामती । साहजादा जीहादार स्या बहादर ईदां की त्रफ सीकार गया थां सो नाहर दोय मारी ल्याया जी । अर मीती सदर लसकर आय दाखील हुवा जी ।

श्री महारांजाधीरांज सलामती । साहीजादो रफीलकदर माफीक हुकम पातसाहजी कै नवाब खानखाना को देखणै को आया था सो नवाब हाथी वा घोड़ा वा खसबोई[1] नजर गुजरांनी थी सो ओर तो क्यौ भी रखाई नही अर खसबोई रखाई जी । अर पातसाह जी नवाब कै उपरी खैरायती कै वासतै रुपया ३२५०) माफीक कीताब कै भेज्या था सो नवाब ऊपरी खैरायती कीया जी ।

मीती फागण सुदी ४ सनीसरवार परभाती ही चोबदार नवाब महाबत खा जी का बंदा नै वा भंडारी नै बुलावणै कौ आया तब बंदा वा भंडारी नवाब खांनखाना कै माफीक बुलाये महांबत खां जी कै गये । तब उहा यब जाहीर हुई जो महाबत खां जी कै ताई पातसाहजी फुरमाया है जो तुम खानखाना के यहा रहैवो करों अर कीसी कों नवाब कनै आणै मती दयौह अर हकीम जाय अर कै साहीजादां आवै सो जाय अर हकीम खाणै को बतावै सो आपणै मुदे आगै खाणा खीलावों । सो माफीक हुकम के नवांब माहांवत खा नवाब खांनखांना कै डेरै रहै है । नवाब खांनखांना को दीन दीन थोड़ी थोड़ी फुरसती होती जाय है जी अर पातसाहजादो जीहादार स्या बहादर माफीक हुकम नवाब को देखणै आया थां सो माफीक दसतुर कै पेसकस गुजरांनी थी सो उन भी खसबोई ही रखाई जी ।

मीती फागुण सुदी ५......सं० १७६७ ।

1. खसबोई=इत्र ।

तखफीफ[1] माफ हुई तीको वजारत खां की मोहर सु परवांनां कराय दास जी के हवाले कीया ।

। परवांनो म्हमद मुकीम अजमेर का दीवान के नांव

। परवांनो नुसरतयार खां के नाव

अब दोनु आसफदोला की मोहर दसखतां ने परवांनां अमीरल उमराव के देसां जी । दसखत मोहर कराय हजुर भेजसां जी ।

बीरादरी को दाग तसीहो[2] एक बरस माफ हुवो सो ईलतमास उपर दसखत हुवा तीकी नकल हजुर भेजी है अब या फरद बकसीयल मुलक के दे महाबत खां की मोहर सुं तसदीक ले याददासत अरज मुकरर करासां ।

मुतालबा का दफतर मे फरद दांम काटबा की लिख तयार की तीकी नकल हजुर भेजी है । पयादा भंडारी जी के व दास जी के खांनाजाद के पाछा लागा है, नकद कीसत कर मांगे हे । कहे हे नकद कीसत कबुल करौ कै दांम काटां हां ।

श्री जी सलामत । हजुर का जवाब आवणताई भंडारी जी, दास जी, खांनाजाद मुतालबा का मुतसदीयां की मीनत मया करां हां जो फरद हजुर का जवाब ताई राखै हे तो भलां हे न्ही जसी बणसी तेसी अरजदासत करसुं जी । अर फरद रहसी दांम न काटबो अखतयार मुतालबा का मुसतोफी को अब पेट भर टका लेसी आगा सु मनमानतो सालीनो कर लेसी, तब फरद राखसी दाम न काटसी । पहेली तो अखतयार नवीसंदा को थो, श्री जी को ईसमनवीस जी की जीलद मै श्री जी के सीर मुतालबो है सु लिखो धरो है वो नवीसंदां लिख फरद मुसतोफी ने दे तब मुसतोफी ने याद आवे सु वो ईसम नवीस सरकार सु महीनो सदा पावे हे । परीछद राय की मोहर सुं फरद खांनांजाद पास हे तीकी नकल केई बार हजुर भेजी पणवे को जवाव आयो नही वे फरद मे वे नवीसदां को नाव भी दाखल हे, जद वे नवीसंदे देखो ज हुं सदा पाउ थो सु अव केई दीन सु पाउ न्ही, तब फरद लिख मुसतोफी ने दी । अब पयादा, अहदी पाछे लागा हे सु के तो नकद की कीसत ठहरसी के दांम काटसी, अर चंद रोज वात टलसी तो मुसतोफी ने देसा वेका पेसदसत ने देसा अर वे ईसम नवीस ने देसां अर आगा सु सब ने सालीनो कर देसां तव फरद रहसी । सु अव भंडारी जी, दास जी, खांनाजाद वेसु रदवदल करे हे जो ठहरसी सु अरजदासत करसु जी ।

श्री जी सलांमत । पहली ईसमनवीस दो पावे हे सु देता तो ईतनो वीसतार कुं पडतो, टका की ठोड़ दस टका लागसी तव वात थंमसी, सु या वात तो जु

1. तखफीफ—जमादामी के पुनःस्थापन के लिए की गयी प्रक्रिया; जमादामी में कमी ।

2. दाग तसीहो (दाग़ तसहीहा)—घोड़ों को दाग़ के लिए प्रस्तुत करना ।

व्रगी तुं वनी पण अव्र तसरफ वाला[1], तकसीम वाला[2] वगेरह ज सदा पाय आया हे सु मांगे हे न दीजेलो तो तसरफ मे दांम काटसी । तकसीमवाला मवाजनां[3] का मंगावाने परवांना भेजसी, अहदी भेजसी देह वदेही को हासल मगासी, भांत भांत की सव कोई आप आपका काम की दीकतां उठासी तीसु उमेदवार हुं फरद मवाफक सव का दर माहा फसलाना चढ़ा हे सु पावे । आगां सु मंजुरी को हुकम आवे सु पांयां जाय, वांकी तनखाह आवे अर ढील हुई तो जी भांत मुतालवा की रदवदल आय पड़ी हे परमेसुर वात ने थामसी तो टका का दस टका लगासी तीही भांत सव ठोड़ ठोड़ का लगसी, टका का चार चार टका लसी, घणी महनत होसी, कोई कांम हाथ रहसी कोई कांम वीगड़ जासी । अर अवार एक मुतालवा की रदवदल आय पड़ी है ओर सव कांम खांनाजाद के हाथ हे सव ठोड़ का ईसमनवीस वगेरह सदा पाय आया है जीनै जीनै दीयां जासा तो कोई काम की चरचा नही चले तीसु कांम कांम उपर दील दे वाकफ हो जे हर कांम को नफो नुकसान वीचार जे । जी काम की खातर मे आवे जईने साधा जाजे तीही कांम को खरच मंजुर कीजे अर श्री कांम ने जाणजे ईका साधन की अव तुवाज नही तीको जवाव ईनायत होय फेर खांनाजाद कांम उपर नजर कर अरजदासत करणी होसी सु करसुं जी । पण ई कांम सुं गाफली[4] न फुरमाजे जी । तगाफल करण मे हजारा को नुकसान होसी जी । दफतरा की खवरदारी राखणी जरूर है ।

श्री जी सलामत । सो सो वरस मुं जे मुसतदी पाय आया हे सु अव कु कर छोड़सी जी । तीसु उमेदवार हुं सव मुतसदीयां को दर माहो मवाफक फरद के मंजुर होय जी ।

वीरादरी की याददासत आसफदोला का सुवाद ने अमीरल उमराव ने दी हे सु सुवाद होई आयां अरजदासत करसुं जी । रात दीन लगाहुं सु वा सनद वेगी कराय जागीर का परवांना लां हां जी ।

वीरादरी की जागीर मे खंडार, खीरनी वगेरह माहल लीखाया हे त्यांकी अरजी वजारत खां जी पास हे अव अरज होसी जी या दीना मे वजारत खां सुं खास चोकी का मनसवदारा सुं गुफतगो हुई थी तीसु आजुरदा[5] था, अव दरवार जाण लागा हे सु वेगी अरज करासां जी ।

---

1. तसरफ वाला – तसर्रुफ कार्यालय ।
2 तकसीम वाला—वह कार्यालय जो राजस्व के आंकड़ों सम्बन्धी हिसाब-किताब रखता था ।
3. मवाजना—मुवाज़ना—वसूल किये गये भू-राजस्व के वार्षिक तुलनात्मक आंकड़े ।
4 गाफली—भूल ।
5 आजुरदा—दुखित ।

शीवजी ईजारदार दवाव के हुकम कचहरी का दारोगा उपर कढायो हे ज सात हजार रूपया म्हार दवाव खुराख[1] का, खुलदम कां के वकत का केसोराय मेघराज का अमल का सरकार मे वाकी हे । तीमे तीनसे रूपया दर माहे सन ५१ मे कर दीया था, दोय कीसत पाई हे, ईतरा मे पातिसाह आलमगीर को वाको हुवो। अब हुकम होय पाउती पर अहतमांम खां के नांव हुकम कढ़ायो है सु दवाव का दर माहा मे तीन से रूपया दर माहे पावे थो अव हुकम होय तो तीन से रूपया दवाब की सरवराही जी साहुकार पर होय सु ईने भी दीया जाय अर हुकम भेजाय की ढील करतो हाकम तो ईने रूपया दीरांवे हे खानाजाद ने क सालो...।

खानाजाद का वेटा का व्याह का तीस दीन रहे गया अव ताई कुछ मसादत ईनायत हुई नही अर साहुकारा का रूपया जमा खरची का वाकी का भी ईनायत हुवा नही ज साहुकार ने दे सरोधो साध फेर व वाने ही करज ले, थोडा मे ही व्याह करतो । सो व्याह तो नजीक आयो टको घर मे नही, वडो नाव ज श्री जी को वकील हे, पंचा मे सरम राखनी सु वडा धरम संकट मे पड़ो हुं, परमेसु सरम राखे के श्री जी सरम राखै अर खांनाजाद टालो भी घणो ही कीयो पण सनमंधी हठ चढो है तीसुं इसमे सरफराजी होय जी, वडी नवाजस है।

पेसोर का पुरा उपर देढ हजार की खांनाजाद का अलुफा की तनखाह आई थी सु पुरा का मुतसदी ने वोहतेरो समझायो पण पुरा की खीदमत छोड़ ही दी, ईसतीफा लिख दीयो सु तो आगे हजुर भेज्या हे, अब दीवानी सनद पुरा का हवलदार के नांव आई थी सु वेने दीखाई सु फेर दी तब खांनाजाद अठा ताई भी कही जो लाहोर का पुरा की खीदमत करसी सो ही पेसोर का टका को जवाब करसी, तब कही या भी खीदमत छोडी मनमाने जीने दौ । तीसु पेसोर का पुरा की सनद फेर हजुर भेजी छै सु पोहचसी। अर लाहोर का पुरा मै सुं मे बारा से देणां कहा है सु भी सावण भादवे कहे हे देसुं अब दमड़ी नही, अर दीली का पुरा की खबर आई नही खबर आसी सुं अरजदासत करसा जी । सु तीनु पुरा मेसुं खांनाजाद की गरज दमडी की सरी नही । उमेदवार हुं दवाब को दर माहो जी साहुकारा सुं मुकरर होय वे पर ही खांनाजाद को दर माहो मुकरर होय जी । अठे लसकर मे तीस रूपया सवडे बटो है अर देढा खत करे हे सु रूपया को दोय रूपया लिखावे तब गरज नीठ सरे हती सु खांनाजाद की सीताब परदाखत होय जी ।

सां० १७६८, माह बदि, ऽऽ सनउ ।

---

1. दवाब खुराख—खुराख ए-दव्वाव ।

क्रम संख्या ७१

# वकील रिपोर्ट संख्या १२७

माघ सुदी १, संवत १७६८

## श्री महाराजाधिराज सलामती

आगे अरजदासति करार मिती माह वदी ऽऽ की हजुरि ईरसाल करी है तिसौं सारी हकीकति अरज पहुची होयगी जी। श्री महाराजाधिराज सलामति। सवांनै जहानावाद के सौ अरज पहुची जो हातम वेग साहिजादे अजीमुसां वहादर जी का निसांन दोनौ राजौं को लै गया था सो निसांन तो राजौं को पहुंचाया अर खिदमतांना हातम वेग को दे थे सो लीया नही, अर गैर रजावंदी मै रूख-सति हुआ। सो लसकर सौ कुचं करि जहानावाद कों आवै था सो कोस वारा लसकर थे वरें आया तव दौड़ा दौड़े सो हातम वेग मारा गया, वसत भाव लुटि लै गऐ। सो लसकर मै या सुहरति हुई जो राजौं सों गैर रजावंदी मै आवै सो राजौ की फौज आय मारि गई। सो ईस वात को साहिजादा जी व नवाव महा-वति खां जी वगेरे सव उमरावां के वहोत खवाव है अर हरकारा साहिजादे जी के विदा हुऐ है जो हातम वेग किन मारा सो सव हकीकति तहकीक करि लै आवो।

श्री महाराजाधिराज सलामति। जव हातम वेग ईहांसों चला तव भंडारी वा वंदे को खवरि कोई हुई नही जो साहिजादे जी क्या जुवांनी फुरमाया, क्या निसांन मो लिखा था अर हजुरि सौ भी प्रवांने ईनायति हुये तिसमै भी हातम वेग का कुछ व्यौरा न आया जो कौन कांम कों साहिजादे जी नैं भेजा था। अर हातम वेग के मारे जांने को दोनो सरकारौं की वदनामी ज्यादा हुई है जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। ईन वातौ सों पातसाही का रंग ओर भांति हुवा है तिसों सलाह दौलति है जो पेसखांना गहोरे को सिताव निकसै जो दिन पांच सात की ढील भी कुंच की होय तो गिरदपेस का वाका नवीस, सवांना नवीन दाखिल करै जो राजा का पेसखांना गहोरे को निकसा।

श्री महाराजाधिराज सलामति । बिरादरी की यादिदासति अब तक अमी-रल उमराज उमराव के सौं आई नही। सो भंडारी वा वंदा ईस वात के वासतै लगी रहे है सो आज काल्हि मै आवैगी जी । सो भंडारी जी कहे है जो म्हे कोई वार श्री महाराजा जी नै अरजदासति वा राह नैन सुख नै कागद लिख्या है सो थांको जुवाव भी आयो नही सो म्हे थांको सरकार मे कांम के वासते कव तक वैठया रहाला सो वंदे सो तो सरकार की हकीकति लिखी नही पणि विना खरची आंऐ ईहां काम निकसै न्ही तिसौ मुकरर अरज पहुंचाई है जो भंडारी जी खरची की तजवीज करि भेजी है तिस माफिक खरची सिताब ईनायत ज्यौ काम काज करि लीजै जी ।

मिती माह सुदी १, संवत १७६८ ।

क्रम संख्या ७२

## वकील रिपोर्ट संख्या १२८

माघ सुदी ६, संवत १७६८

॥ श्री गोपालजी सहाई छै जी

महाराजाधिराज महाराज
श्री जैसंघ जी

॥ स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराज श्री......चरण कमलान सदा सेवग खानाजाद खाकपाव पचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप कर भला छै जी। श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी। श्री महाराजा जी म्हांके धणी छै, साहीव छै, श्री परमेसुर जी री जाईगा छै जी। म्हे श्री जी का खानांजाद वंदा छां जी। श्री पातसाह जी श्री जी से वोहत मीहरवान छै तीको श्री जी सुख पावजो जी। पांन गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

। अप्रंच श्री महाराजा जी को परवानो खांनाजाद नवाजी को आयो सु माथे चढ़ाई लीयो, तमाम सरफराजी व वंदनवाजी हुई जी। ओर अहमदावाद गुहेरा की फोजदारी उपर असी लाख दाम ईनाम व आठ से असवार मसरूत इजाफे हुवा छै ताकी तलब एक कीरोड चमालीस लाख दाम हुवा तलब तीमै छीयासी लाग तीन हजार पाचसे दाम तो हवेली अहमदावाद गुहेरा का लीया अर वाकी दाम जलालपुर का परगना मे लीया, सोला लाख दाम परगने जलालपुर में पाई-बाकी रहा छै सो भी वीरादरी की तलब मे लेसां जी। दरवसत[1] परगनो लेसां जी कही ओर की सराकत[2] परगनां मै राख सा नही जी।

1. दरोबस्त—सम्बन्धित इकाई का सम्पूर्ण भाग।
2. सराकत (शिराकत)—दूसरे हिस्सेदार।

। ओर दवाव मै छत्रीस लाख दाम व ज हुवा था सु अे अठांरा लाख दाम परगनै साररोप मै लीया छै जी । वाकी दाम परगनै फागुवी मै तनखाह लीया छै जी सु साहा परवानां तयार कराई हजुर भेजा हा जी ।

। ओर श्री महाराज जी सलामत । हातम वेग गुरजवरदार राह मे मारो गयो तीकी हकीकत साहजहांनाबाद का सवाना नवीस का लीखा से श्री पातसाह जी नै अरज हुई । सु व फरद की नकल श्री जी हजुर भेजी छै ती सै हकीकत मालुम होसी जी । सवाना का मुतसदी हमेसा सरकार सु दर माहा फसलानां पाई आया छै सु यां दीना मे नही पावे छै जी, जो मवाफीक दसतुर के पाया जाई तो यैसी वाता की हकीकत की वासते अरज पोहचावे । तीसुं उमेदवार छां जु हमेसा पाई आया छै सु पायां जाईजो, सवाना मै लीखी आवै सु खानांजाद की वीना ईतला अरज न पोहचावै जी ।

। ओर वीरादनी की याददासत नवाव आसफुदोला के दफतर सुवाद के वासते नवाव अमीरूल उमराव जी कने गई छै सु महीनो डोढ हुवो छै जु दसखत कर दे न छै । सु साह कुदरतुलाह जी ताकीद के वासते फीरे छै जी उठा सु आयां पाछै याददासत अरज मुकरार ने जोसी जी ।

। ओर खानांजाद का दरमाहा की तनखाह पुरां उपर आई थी तीकी हकीकत आगे पे दर पे अरजदासत करी छै सु अरज हुई होसी जी । तीसु उमेदवार छुं जु हमेसा दवाव की तनखाह का दर माहा मे पाई आया छा ती मवाफीक पायां जावा । अर वंदजादा को व्याह छै फागुण का महीना मे छै सु बोहरां का रूपयां सरकार मै उठा छै सु इनाययत कीजै जु बोहरां से सलुक रहै जी । अर कुछ मसादे इनायत होई तो व्याह मै सरम रहे जी ।

मीती माह सुदि ९, सं० १७६८ ।

क्रम संख्या ७३

## वकील रिपोर्ट संख्या १२९

फालगुन वदी ६, संवत १७६८

॥ श्री परमेश्वर जी साय छै

॥ स्वरूप श्री सरवओपमा विराजमांन महाराजाधिराज महाराजा जी श्री श्री श्री श्री श्री जैंसिघ जी चरण कमलांन पातसाही लसकर था आग्याकारी भां: खीवसी लीखतं सेवा मुजरो अवधारजो जी। अठा का समाचार श्री माहराजाजी रे तेज प्रताप कर भला छै जी, श्री महाराजा जी रा घड़ी घड़ी पल पल रा सदा आरोग्य चाहा जै जी। अप्रचि श्री महाराजा जी वड़ा छै जी साहिब छै जी मोगु सदा सु नीजर म्हैरवानगी फुरमावै छै तीण था वसेख फुरमावण रो हुवे जी। श्री माहराजा जी रा डीला रा पांन कपूर गांगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमावजो जी।

॥ अप्रचि श्री जी सलांमत। अठे पातसाह जी रा दुसमणा रो डील फागुण वद ५ रै दीन वैंचाक[1] हुवो सो नीपट घणा दवीया तद वा तीनुं साहजादां ऐकी कर नै रात घड़ी २ गया फोज चढ़ाय राखी अजीम जी सु करण रै वासतै सो अजीम जी पीण पातसाह जी री हजुर सु डेरा आयनै सारी जमीत नो वखानो तयार करा पोसी लेम्रांने सीपायां नै दीयो नै फोज चढ़ाय नै मोरचा वंधी कर राखीं। मनै पीण साहजादा जी रो हुकम आयो जमीत लैनै हजुर आवो, सो हुकम माफक सारी जमीत लैनै रात पोहर १॥ गया हजुर गयो, माहे मुजरो मानम करायो, वोहत रजामंद हुवां, पछै रात रा दोढ़ीयां माहै तसवी खांना री दोढ़ीयां हीज सुता नै वद ६ आखो दीन दोढ़ीयां हांजर हो पाछै पातसाह जी रा डील री खवर आई अवे कीउ फुरसत छै वार ऐक दोय मुढे वोलिया पीण नीराए फुरसत न हुई छै, तुरत डील वैंचा कहीज छै। साहजादा रै परदो माह वड

---

1. वेंनार (वैंचाक)=शिथिल।

भडो मांड रहो छै । सो नीवड़ा यां सु सारा समाचार लारा सु अरज लीखु छु जी । हुं साहजादा जी रैजालीयां मै चोकी खांनै छु, सारी जमीत लीया बेठो छु अठे श्री माहराज ईस समाचारा माफक घर नो जाबलो फुरमावै जमीत ज्यादा भेली करै नै उणीज जायगा वीराजीया रहै देस सु जमीत सारी हजुर बुलाईजै नै खातर ममारख मै आवै तो हमै व सुकंद नै पीण-पगे लगाय चाकर राखीजै । अबार रामोसर मै जमीत सावठी हजुर राखण री सला छै पछै जी कोई मजकुर देख सु तीण माफक सीताब अरज लिखसु जी । श्री जी अठारी तरफ सु भांत भांत खुस्याली फुरमायै । श्री जी रा प्रताप सु सरकार रो बोलबाला करा छा ।

॥ श्री जी सलांमत । खंगारोत भगवांन सिंघ जी रा तरफ सु मु० वीमलदास अठै छै सो या भगवांन सीघ जी री चाकरी री सारी हकीकत कही नै यारी सरकार री तरफ सु पाछी गोर न हुई तीणरी पीण हकीकत कही सो मारी चाकरी सु हूं पीण वाकफ छु यां मांन सुध बंदगी करी छै उण भांत मनसब जागीर छोड़ नै आय बंदगी करी नै गंठ वाई पातसाही गरदी हुई जद सु यां गांठ ही ज बांधी छै सो सारी हकीकत श्री महाराज सु मालम छै पीण पाछी यांरी गोर न हुई तीण सु अरज छै । यांरी भांत भांत गोर हुवै जी । पेहल के फेरे जोधपुर आबैर रो काम हुवो तरै तो श्री जी यांरा मुनसब दीसा न फुरमायो जदै हुकम हुवो, हुत तो वात सरै कांम होय आवतो नै अवै ही श्री जी रा प्रताप सु की उई सु तो कांम ठीक लगायो छै नै अवै यो फीसाद हुवो जीण सु अरज छै । प्र० पकांरन मै यांरो अमल कराय दीजै कीतराईफ दाम तो यांरे जागीर मे पाया छै बाकी सरकार मै ईजारै छै सो दरोवसत अमल कराय दीजै, असवारां चीना पांवते नीभणी ना वै सो सारी गौर सरकार था होसी जद नीभ सी देवी सिघ रो पटो वहाल राखण रो हुकम हुवै वै छोड़नै घरै परा गया छै सो दीलासा कर हजुर वुलाय पटो सरफराज कीजे, ईण भात उमराव ठाकुर दील सोजी सु वंदगी करै ती लारी ओरा सीवाय घणा परदाखत कीजै तीण मै सरकार की सोभा छै न आगा सु दुसरा ठाकरा नै पीण देख होय । वाहुड़ता प्रवाना मदा ईनाइत फुरमाव जो जी ।

संवत १७६८ रा फागुण वद ६, रववार ।

क्रम संख्या ७४

# वकील रिपोर्ट संख्या १३६

फाल्गुन सुदी १०, संवत १७६८

## श्री गौपाल जी

श्री जी सलामत । फागुण सुदि १० गुरवार जहांदार साह व जहांसहा, रफीअसां तीनु मील अजीम उपर हला करी[1], तोपखाना की मार बडी हुई। तीसरा पहर पाछै अजीम की खबर है, कोई कहे हे मारो गयो कोई कहे हे भागो। महमद करीम कांम आयो, राजा बहादर महावत खां, हमीदुदी खां, साह नवाज खां की खबर है मारा गया। कोई कहे हे महावत खां भागो, अजीम का डेरा लुटा, सब तोपखानो, खजानो जहांदारसाह लीयो। अजीम का डेरां उपर जहादारसाह का डेरा मोरचा मे था सु जाय खड़ा हुवा, फते की नोवत वाजी, सहर में दुहाई जहांदारसाह की फीरी। अवार रात की तो या खबर आई, सवार ठीक होसी सु अरजदासत करसुं जी। अमीरल उमराव को अखतयार रहै, सवार खांनाजाद भी जाय मीलसी। जोडी सरकार की तो अवार चलाई हे पण राणां जी की जोडी सु अहतयात कै वासतै ईके हाथ भी अरजदासत भेजी हैं जी। खांनाजाद ने सीख सलाह लीखणी होय सु लीखजो जी। अर खरची की सीताव मदत होय जी। गजसिंघ दमडी दी न्ही। हजुर सु मदत होय जी।

अब देखजे यां तीनुवां के कांई सुल्ह ठहरे, के लड़ाई होय सु अरजदासत करसुं जी।

थेली लखोटा भेज जो जी। दास जी भंडारी जी तो पोहचाहांसी।

सां० १७६८ फागुण सुदी १० गुर पहर रात गया। कासद पैं दर पैं भेज सु जी। कासीद हजुर सुं सीख सलाह का पैं दर पैं आवे जी।

1. आक्रमण किया।

क्रम संख्या ७५

## वकील रिपोर्ट संख्या १३७

फागुण सुदी ११, संवत १७६८

श्री गौपालजी सहाय

श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
जैसिंघ जी

स्वास्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री...चरण कमलांनु खांनांजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं तसलीम बंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप थे भला छै। श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जो जी। श्री जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री जी रा खांनाजाद बंदा हां। पांन गंगाजल आरोगणरा जतन फुरमाव जो जी।

अप्रंच दासजी ने भंडारी जी ले गया, सु समाचार तो पै दर पै अरजदासतां की है। दास जी हजुर पोहचा होसी जी।

फागुण सुदि १० गुरवार जहादारसाह, जहांसाह, रफीअसां तीनु मोरचां मै चढ खडा रहा। अजीम उपर हलां की, तोपखानां की मार की। अजीम भी चढ आपका मोरचां मै खड़ो रहो, तीसरे पहर सलेमान खां जहांसाह का मोरचां उपर घोड़ा उठाया सु सलेमांन खां, फीरोज खां मेवाती, बाज खां का बेटा वगेरेह फोज अजीम की दोडी थी सु मारली। जहांसाह मोरचो अजीम को खोस लीयो। उठे ही महमद करीम के गोलो लागो। तब महाबत खां भागो। महावत खां का भांगण सु अजीम की फोज चली, अजीम सुवार हजार दोय सु रह गयो तब हमाउ बखत नै व महल की सुवारी नै बुनगाह का डेरां भेजी अर आप भी भागो, तीरवा दोय तीन जाय फेर फीरौ इतरै गोली लागी, फोजा घेर लीयो, जखम बेसुमार हुवा तब अमारी घेर जहादार साह की दोढी ले आया सु घडी

चार पांच रात गयां मुवो। जहादारसाह की फतह हुई। सबकै नोवतां वाजी। अजीम का डेरा उपर तो जहांदर साह का डेरा हुवा। जहासाह कोस ऐक तफावत सुं उतरा, रफीअसां तफावत सु उतरा, खजानां उपर अमीरल उमराव जाय उतरो, तोपखानां का रहकला तीन वांका लोग ले गया ओर अजीम को लोग भागो, सु सहर मे आयो, लसकर लुट गयो। अब दुहार सहर मे जहादारसाह की फीरी। अब तीनु उठै मोरचां मैं है देखजे अब यांकै कांई चुकै, सुल्है ठहरी है सु ही रहै क लड़ै।

कुल अखतयार अमीरल उमराव को है जी। आज खांडेराय पड़हार छत्र-साल बुंदेला को अजीम की साथ थो सु आयो। ती लड़ाई का यै समाचार कहा अर राजा गोपाल सिघ कै ई भांत खबर आई, काल्ह खबर थी कोई कहै थो भागो, कोई कहै थो कांम आयो, तीको तो दोय अरजदासतां रात ही चलाई सु पोहची होसी। एक जोडी धरू अजुरदार चला, एक अरजदासत राणां जी की जोड़ी की साथ चलाई सु सांगानेर का मुतसदीयां ने रूको लिख दीयो है वे कासीदा कनै अरजदासतां ले हजुर भेजसी। मुतसदयां ने हुकम होय रहै जो अरज-दासत वे राह आवेती ने खांनाजाद का लिख्या मवाफक रूपया दे अरजदासत तुरत हजुर भेजै।

आसफदोला ने लिखणो होय सु लिखजे जुं अमीरल उमराव नै लिखै।

श्री जी फते की मुबारकबादी की अरजदासत नजर भेजजो जी, अमीरल उमराव नै खत लिखजो जी।

महावत खां तो भागो सु नदीया पार उतर गयो। साहनवाज खां, हमीददी खां की खबर न्हे मारा गया क भागा, साह कुदरतुला की खबर न्ही, राजा बहादर की कहै है जखमी भागो, राजा उतमराम की खबर है सहर मे भाग आयो, राव सकतसिघ की खबर ठीक न्है।

श्री जी सलामत। लड़ाई तलवारां की तो हुई नही, बाण, गोलां सु दोय सै, चार सै आदमी मारा गया अर महावत खां भागो तीसुं सब फोज चल खाई, अजीम मारो।

अजीम मारा पछै खांनाजाद गजसिघ पुरा का हवालदार सु कही पातसाही नई बेठे हे, परवानां मवाफक रूपया दै तो अमीरल उमराव ने जाय मीलां। फुरमान, मनसब, खीताब, जवाहर लां, चोबदार ठोड़ ठोड़ कां नै दीजै तब कांम करण पाजे सु साफ जवाब दीयो, थांको हीमायती[1] थो सु तो मारो गयो अब न जाणां थाने पुरो होयक नही जो ओर ने पुरो होय तो रूपया की पास लुं। तब खांनाजाद थोहतेरो दोलासा की पण मानी न्हो। तीसु श्री जी वेगी खबर लीजो

1. हीमायती=हिमायत करने वाला—यहाँ पर अजिमुशां के सन्दर्भ मे प्रयोग किया गया है।

जी । ढील न्होय । वोहरो कोई न्ही । सव छीप छीप रहा है । अवार तो जीव जांमो वेच साधसुं पण वेगी खवर लीजो जी । सुन्हेरी रूपहरी थेलीयां व लखोटा सीताव भेज जो जी ।

मी० फागुण सुदि ११, सुक्रवार, १७६८ दोपहर कासीदा ने सोपा ।

ओर य्याकै दोय तीन दीन मै लड़ाईय्या सुलह की चुक जासी अर दवाव का मुतसदी आण लागसी तीसु उमैदवार हु जो दवाव को भी सरंजांम आयै जो लगै तो सरवराह करू जी ।

क्रम संख्या ७६

## वकील रिपोर्ट संख्या १३६

चैत्र वदी ६, संवत १७६८

### श्री गोपाल जी सहाय छै जी

### महाराजाधिराज महाराजा
### श्री मीरजाराजा जैसंघ जी

स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री...चरण कमलान खांनाजाद खाकपाव पचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समांचार श्री महाराजा जी के तेज प्रताप कर भला छै जी। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसांद कराव जो जी। श्री जी धणी छै, साहीव छै, श्री परमेसुर जी री जाईगा छे जी। म्हे श्री जी का खानाजाद वंदा छा जी। पान गंगाजल आरोगणरा घणा जतन फुरमाव जो जी।

अप्रंच आगे समाचार दरवार का की अरजदास करी छै तासे समाचार श्री जी नै मालुम हुवा होसी जी।

ओर दास जी[1] का कुच कीया पाछै खांनांजाद सहर मे कवीला नै राख अमीरल उमराव जी की हजुर गयो। नवाव भांत भांत खातर तसले करी। सदा नवाव पास हाजर रहु, वाजवल अरज गुजरानी तीकी नकल हजुर भेजी हे सु नजर मुवारक गुजरसी। चेत वदि ३ घडी दोई रात गयां नवाव खांनाजाद ने पातिसाह जी की हजुर तसवीह खांना[2] मे ले जाय मुलाजमत कराई, पांच मोहर नजर की सु माफ हुई। पातिसाह जी श्री जी की भांत भांत खातर जमां फुरमाई अर वाजवलअरज मंजुर की तीकी विगत—

---

1. दीवान भीखारीदास।
2. तसवीहखाना=पूजा करने का कमरा।

मीरजा राजा को खीताब पावां, सु मंजुर कीयो सु खीताब श्री जी ने मुबारक होय जी।

मनसब सात हजारी जात सात हजार सुवार बदसतुर मीरजा राजा के पावां, सु मनसब की नवाजस[1] फुरमान मे लिखी है सु मालुम होसी।

खीताब व मनसब की नवाजस को व ईनायत महरबानगी को फुरमांन पावा, हुकम कीयो, लिखो खानांजाद के हवाले करो। अर महरबानगी कर खानांजाद नै सरपाव ईनायत कीया सु फरमान व अरजदासत सवार ही हजुर चलायो है सु बोहत अदब सुं फुरमांन लीयो होसी वाके दाखल कराया होसी जी। सु श्री जी महाराजा जी नै खीताब, मनसब मुबारक होय जी। पातसाह जहादार साह होय चुका, तखत बेठा, अब सुकरगुजारी की अरजदासत व नजर मोहर २२)) बाईस भेजी है सु मंजुर होय जी।

महाराजा सलामत। चेत बदि ५ अजीमशं का मारा पछै दस दीन ताई सुलाह की बाता रही। जहासाह ई मीती जहांदारसाह नै कहाई भेजी, मुलक माल जी भांत तेमुर की ओलाद बाट आया है ती भांत बटसी। आज हुं भी चढ़ खड़ो रहुं हुं थे भी चढ़ खड़ा रहो। सु जहांसाह आई मेदान में खड़ो रहो, जहांदारसाह व रफीशं दोनुं मील चढ़ खड़ा रहा। चेत बदि ५ सारे दीन तोपखांना की लड़ाई रही, चढा खड़ा रहा, साझ ने उठे ही डेरा कीया। चेत बदि ६ सारे दीन लड़ाई तोपखांनां की रही। घड़ी चार दीन रहां फेर ड़ेरा खड़ा कर डेरा दाखल हुवा। जहांसाहा डेरा मे जाई घडी ऐक वेठ फेर सुवार होय खड़ो रहो अर तलवार की ही मार करतो आयो। जहांदारसाह रफीश भी चढ़ खड़ा रहा। तीनुं तरफ का आदमी हजार दोय दलवादल के नजीक तलवांर सु काम आया। अमीरल उमराव उपर तुट पड़ो। मोरचा मे साझ पड़ा जहासाह काम आयो, एक वेटो मारो गयो दोई छोटा वेटा पकड़ आया।

जहांदारशह व रफीअशं सादीयानां[2] वजाय डेरा फेर दाखल हुवा वेही दीन पहर रात गया जहांदारसाह रफीअशं नै कहाय भेजो, आगे काबल वगेरै हीमो थांको थो अब थे म्हारी रीफकत[3] करी काबल के बदले पुरब जहांसाह ने थी सु थे लो; दखण चाहो दखन लो। तब रफीअशं अरज कर भेजी, जदसुं खुदाय नै दुनीया पैदा की हे जदसुं कीसही नै पातिसाही मांगी पाई होय तो मै भी मांगु। दीन नीकलते नीमाज के वकत लड़ाई है, अर तोपखांना अब ही से छुटे अर हजरत भी रात को आराम करे हुं भी आराम करु, जावाब भेज तोपखांनां की लड़ाई

1. नवाजस (नवाजिश)=महरबानी।
2. सादीयानां—नक्कारा।
3. रीफकत—रिफाकत।

तीन पहर रात तांई भली भात हुई, घड़ी चार रात पाछली रही तव रफीअशं सुवार होय खड़ो रहो, जहांदारसाह सुवार होय खड़ो रहो, गोली तीर की मार करी।

चेत वदि ७ सोमवार घड़ी दोय दीन चढता अमीरल उमराव दोडो, रफी-अशं की फोज भागी। रफीअशं हाथी उपर सु उतर धरती उपर तीरंदाजी करण लागो, जहा तांई तीरंदाजी करतो रहो तहांतांई तीरा मै पोई लीयो उठै ही रफीअशं काम आयो। सुलतान ईवराहीम रफीअशं को वड़ो वेटो लड़ाई मै काम आयो। दोई वेटा पकड़ लीया। सु ई भांत अजीमशं व महमद करीम मारा गया। कोई कहे हे महमद करीम गयो अर जहांशह व रफीअशं एक-एक वेटा समेत मार लीया। अव जहांदारसाह पातिसाह होई तखत वेठा।

महाराजा जी सलामत। अव मनसव की तसदीक याददासत करावणी, जागीर लेणी, परवांना करावणां, तीसु दरवार खरच की खरची की वेगी खवर ले जो जी। जो दासजी ही ने भैजणां खातर मै आवे तो दासजी ने भैज जे, ओर कोई मुनसदी भेजणो खातर मै आवे तो वेने भेजे जो। अर खातर मे आवे ज वकील खीताव लीयो, मनसव लीयो, काम थो सु कर चुको। जागीर मे जो परगनां लिखसा सुं तलास कर लेसी तो खरची दरवार खरच नै सीताव ईनायत होय जी।

खानाजाद मनसव, खीताव, फुरमांन लीयो तीको नतीजो असो पावे जे सारा संसार मै नवाजस जाहर होय।

महाराजा अजीत संघ जी का तो अठै कोई थो नही। भंडारी जी व गुलाल चंद वकील तो देस उठ गया अर खानांजाद सु तो वां ईसी नवाजस करी थी ज सो वरस की वकालत दुर करी, तीस वरस वीरवा मे चाकरी करी, कई वार मुजरा कर दीखाया पण जद ही जोधपुर पायो तव ही वकील ओर करो। पीण खानां-जाद ई वात पर नजर न करी अर या जाणी ज श्री जी का खानांजाद हुं ई वार या मै वांकी भी वंदगी करदी। ती पर फुरमांन व महाराजा को खीताव व मनसव लीयो सु वांका भी फुरमांन श्री महाराजा कने भेजो है सु पोहचो होसी। श्री जी वा कने भेज दीयो होसी। अव वाने समाचार की अरजदासत भेजी हे सु वां कने भेज जो जी।

ओर अमीरल उमराव के ऐक तीर मोढा उपर लागो छे। ओर रूसतमदील खां ने, मुखलस खां ने गरदन मारो। ओर हुकम हुवो छ अजीम की साथ जहांसहा, रफअशं की साथ लोग भागा हे तोकी हकीकत अरज करो ओर हकीकत होसी सु पाछा थे अरजदासत करस्यां जी। मीती चेत वदि ६, संवत १७६८।

क्रम संख्या ७७

## वकील रिपोर्ट संख्या १४१

चैत सुदी ६, संवत १७६६

श्री गोपालजी सहाय छै

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
मीरजाराजा जैसिघ जी

॥ : ॥ अरजदासत खांनाजाद, पां० जगजीवनदास की महाराजा सलांमत आगै अरजदासती पैं दर पै भेजी है सु नजर गुजरी होसी जी ।

॥ महाराजा सलांमत, जहांसाह, रफीअसां मारो अर महमद करीम पकड़ लीयो । जहांदारशह पातिसाह होय चुका तब खांनाजाद अमीरल उमराव जी सुं अरज की लड़ाई की पहलां फुरमान मनसब खीताब ईनायत हुवो थो सु तो फुरमान चलाया सु हजुर पोहचा होसी । सुकरगुजारी की अरजदात अब आयसी, पण अब हजरत तखत बैठा सब नै मार लीया खातर जमां हुई, अब पातिसाह होय चुकै अब तखत बैठे पीछै फुरमान खीताब को, परवानगी को ओर दीजै । ती पर नवाब पातिसाहजी सुं अरज की ज वकील फेर ओर भी फुरमान मांगै है । तब पातिसाह जी महरबान होय हुकम कीयो ओर भी उनकी दीलासा का फरमांन भेजौ, खिताब लिखौ । सुं श्री जी का प्रताप थे खीताब मनसब लीयो तीकौ फुरमान ओर भैजो है, सु बोहत अदब सुं लीजौ जी अर सुकरगुजारी की अरजदासत, नजर तखत बेंठा की मुबारकबादी की सीताब भेजजौ जी, ढील मत करौ जी ।

॥ कदीम जागीर बहाल रहै तीका बदस्तुर साबक का परवाना की ईलतमास दी थी सु नवाब का दसखत कराया बहाल करी सु मुबारक होय जी अब खरची आवेतो परवाना करावां जी ।

सां० १७६६, चेत सुदी सुरज रहै अरजदासत चली ।

क्रम संख्या ७८

# वकील रिपोर्ट संख्या १४३

चैत सुदी १३, संवत १७६९

## श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री मीरजाराजा जैसिघजी

स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं, तसलीम बंदगी अवधार जौ जी। आठा का समाचार श्री महाराजा का तेजप्रताप थे भला छै श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जौ जी। श्री जी माईत हे, धणी हे श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री जी रा खांनांजाद वंदा हां, श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी सुं महरवांन है। श्री महाराजा जी सुख पाव जौ जी, पांन गंगाजल आरोगण रो जतन फुरमाव जौ जी।

महाराजा सलांमत। दोय फुरमान तो पातिसाहजी का अमीरल उमराव जी खांनांजाद नै दीया सु तो हजुर भेजा सु नजर गुजरा होसी। ऐक फुरमान तो अजीम का मारां पछै जहांसाह का जीवतां खांनांजाद ने मुलाज्मत कराई पातिसाह जी महरवानगी कर सरपाव दीयो, श्री जी ने फुरमान दीयो थो। सु खांनाजाद दोय चार दीन मुख छोड़ो थो। जी घड़ी जहासाह व रफीअसां नै मार लाया वे घड़ी ही पातिसाहजी को फुरमांन व वा[1] दोनां का मारां का समाचारां की अरजदासत भेजी। फेर जहादारसाह जी तखत बेठा तव खांनाजाद अमीरल उमराव जी सुं अरज की वह फुरमांन ईनायत हुवा था सु पेसगंज सुलतांनी[2] कै दीया था। अब खातर जमां हुई ओर फुरमान दीजे तव नवाव अरज की तव पातिसाह जी ओर फुरमान ईनायत कीया। सु आज दस पदरा दीन हुवा दुसरो फुरमांन हजुर भेजो है सु नजर गुजरो होसी।

1. उन।
2. पेसगज सुलतांनी (पेशे गज-ए-सुल्तानी)—बादशाह की हजूरी में।

आज चेत सुद १३ अमीरल उमराव को खांनांजाद मुजरो कीयो, तब खांनांजाद ने कही—जवाब आज तक आया नही सु कुं, तीपर खांनांजाद कही—घड़ी पल मै जवाब की राह देखां हां कदाच राह को मुलाजो है जो ओर फुरमान ईनायत होय तो बड़ी महरवानगी है। तब नवाब कही—ओर भी फुरमान लो। सु आज अरज की, हुकम हुवो ओर फुरमांन दो, सु तयार होय है, खांनाजाद ने दे हे तो खांनाजाद हजुर भेजसी कदाच आपकी जोडी चलासी तो वाका कासद ले आसी।

खांनाजाद आपकी बंदगी मैं हाजर है, पै दर पै फुरमांन भेजे हे। मनसब ले चुको खीताब ले चुको, अब अरजदासत सुकरगुजारी की सीताब भेजजो जी। नजर तखत बेठां की भेज जो जी। अमीरल उमराव नै राजा सभाचंद ने खत भेजजो जी। मतलबां की वाजबलअरज भेज जौ जी। असफदोला जां कनै कही मुतसदी मातबर ने भेजजो जी। वांका लिखा अमीरल उमराव ने भीजवाजो जी।

तसदीक मनसब की व दसतुर साबक[1] जागीर बहाली का परवाना खर्च बीना बंद पड़ा है। सब संसार ईजाफा की तसदीकां ले हे, परवांनां जागीर बहाली का ले हे, ईजाफा की जागीरां ले है। काल्ह कोई हजुर मे यो मजकुर करेला, संसार का परवांनां आया सरकार को वकील परवांना भेजे न्ही, तीसु अप ड़र सुं अरजदासत करू हुं सनदां लेण को समय यो है। चार टका घट बध खरच ईजाफा की सनद लीजे, जागीर लीजे, आगली जागीर का परवांनां लीजे ढील न कीजे ...पछै जी भांत पातसाही का काम होय आया है तीह भांत सहज मैं होसी जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। महंमद कुली महंमदाबाद का जमीदार को वकील अठै ईखलास खां जी कनै आण जाहर करी—श्री महाराजा जी का सुवार महंमदाबाद मै जाई महंमद कुली नै पकड़ लीयो अर परगना मै अमल कीयो, तीसुं इखलास खां जी खांनांजाद ने बुलाई कहां—हमारै वा महाराज कै कदीम सुं ईखलास है, महाराज कुं मेरी जागीर मै अमल न करणो थो, भंला अब भी महंमद कुली न छोड़ दे अर रूपया मेरी जागीर मै तहसील करा है तीकी हुडी कराई सीताब भेजै। तीसु उमेदवार हुं—ईखलास खां तन को दीवान हुवो है, श्री महाराज का कांम ने है जागीरां को कांम ईही सु लेणो है, तीसु महंमद कुली नै छोड़ दीजे अर सरकार मै रूपया तहसील हुवा है ताकी हुडी कराई सीताब भेजा जै।

श्री महाराज सलांमत। दीलदार खां लालसोट को जागीरदार सरबराह खां उपर हुकम चढाओ है। खांनांजाद ने बुलायो थो। रदबदल हुई सु सारी हकीकत

1. दसतुर सावक (दसतूर-ए-साबिक)—पुरानी प्रथानुसार।

आगै अरजदासत मे लिखी है । मी० चेत सुद १० खांनांजाद कनै मुचलको लीयो है तीकी नकल श्री जी हजुर मोकली है । सतर लाख दांम लालसोट मै दीलदार खां वगरै का तनखाह है तीमै अडतालीस लाख दांम का ईजारा बीचतो[1] पीरोहत सांम रांम का गुमासता है बाकी बाईस लाख दांम दीलदार खां वगेरह का है तांमे पांच हजार आठसै रूपया हजुर मै पाय्या—बाकी[2] का के वासतै हुकंम कढायो है । खांनांजाद तो ईह मुकदमां सु वाकफ न्ही तीसु अरजदासत गुजरत सवां य्यां का बाकी का रूपया की हुंडी कराई सीताब ईनायत फरमाव जै जी । आगां सु रवी को ईजारो लेणो होय तो पईसां का जांमन की नीसां भीजा जी ।

श्री महाराज सलांमत । सईद खां वगेरे भीव का तोड़ा का जागीरदार सरवराह खां उपर हुकंम कढायो है जु भीखारीदास जी की मारफत परगनां हम श्री महाराज की सरकार मै ईजारे दीयो है जीसमै ऐक कीसत का रूपय्या पाय्या है बाकी का कुल गया । ईतना बीच श्री पातसाह जी को वाको हुवो तीसु अब बाकी का रूपया वकील पास दीरावो । खांनाजाद नै बुलायो जद खानांजाद कही—परगनो तो म्हे श्री जी की सरकार मै ईजारै लीय्यो ही थो, एक कीसत का रूपया दीया ही था इतनां मै तुमारे गुमासतै उहां बीजेसीघ जी के ईजारो दीयो सु तुम उनसु समझो, वां कही—हमारै ताई तो हरगीज उनकु ईजारो देणो कबुल न्ही, हम तो सरकार मै ईजारो दीयो है सु रूपया की नीसां करो । तीसुं उमेदवार हुं दास जी की मोहर सुं पटो कबुलईत को य्यां कने है, झगड़ा वणै नही तीसु श्री महाराज तोडा मै अमल कीजै अर य्यां का रूपय्या की हुंडी कराई सीताब भीजा जै जी ।

श्री महाराज सलांमत । देवती सांचारी को परगनो वदसतुर साबीक कोलां नै फेर वहाल हुवो । परवानो वदसतुर साबीक बहाली को कराय्यो है अर खांनांजाद सु लागा है जु म्हाको कीसत का रूपया की नीसां करो । खांनांजाद वांसु कही—ईह मुकदमां के वासतै हजुर नै अरज लीखु हु हजुर सुं हुकंम आया सारो सबील होसी । तीसुं अरजदासत गुजरत यांका रूपया को सरंजांम करवाई भेज जै जी ।

श्री महाराज सलांमत । खांनाजाद देवती सांचारी को परगनो जागीर मै लेवा वासतै बोहत तलास मै है पण कछु कांई श्री जी को जवाब वा खरची पोहंची न्ही । खांनांजाद आपकी कृत मै भी आजीज तीसुं अब सीताब सरंजाम पोंहचा परगनो जागीर मै लेवा को तलास करां जी ।

श्री महाराज सलांमत । सरवराह खां कोतवाल कचेड़ी दीवानी को दारोगो

---

1. मध्य—मध्यस्थ ।
2. बाकयातो ।

हुवो तीनै हुकंम हुवो है—तीनुं सहजादा कनै जो जो रूपया वा घोड़ा लीया है सु फेर लो। सु सारी हकीकत आगे अरजदासत मै लीखी है सु मालुम हुई होसी। अजीम की सरकार सुं पांच हजार रूपया वा घोड़ो ऐक दास जी लीया है अर बीस हजार रूपया वा घोड़ा दोई भंडारी जी वा हजार रूपया वा घोड़ा ऐक हाथी राम बीकावत लीया है तीसुं उमेदवार हुं पांच हजार रूपया दास जी लीया है सु सरकार सुं हुंडी करवाई सीताब भीजाजै। महाराजा श्री अजीतसिघ जी सुं भी लीखजै बीस हजार रूपय्यां की हुंड़ी करवाई सीताब अठै भेजै। हाथी राम का रूपया कै वासतै खनांजाद उपर हक नाहककोतस दीय्यो है जो कठे ही नजदीक सो होय तो श्री जी वे सुं भी ताकीद फुरमाई हजार रूपया भीजाजै।

महाराज सलांमत। श्री पातसाह जी मी० चेत्र सुद ९ सफर जुमा की नीमाज पढबा नवाड़ा[1] उपर सुवार होई सहर मै पधारा था। नीमाज पढ नदी पार सीकार खेलबा पधारा। घड़ी दोई तक सीकार खेला। पेहर दीन पाछलो रहो जद नवाडा राह दोलतखांनै आंण दाखल हुवा।

महाराज सलांमत। श्री पातहाह जी मी० चेत सुदी १० हाथी नवाडा बा नै सहर मै पधारा आप कीला मै पातसाही महल...झेरोखै जाई बेठा। पांच जोडी हाथां की कीला नीचे...उपर रेती मै लडी तीन पहर तक हाथां की लड़ाई को तमासो देख सुवार होई चार घड़ी दीन रहता का आंण दोलत खांनै दाखल हुवा जी।

महाराज सलांमत। घोड़ा लीय्या है सु आसफ दोला जी की रूबरू जहानाबाद का दीवान कै हवाले कर कबज ले अठै भेज जो।

महाराज सलांमत। वकाया की फरदां हजुर मोकली है सु नजर गुजरसी जी।

चेत सुद १३ सुकरला खां आगला सुकरला खां को बेटो आकल खां आगै जहानाबाद को कीलेदार सुबेदार थो तीको दुहीतो है सो अजमेर को सुबादार हुवो।

महाराजा जी ने व महाराज अजीत सिघ जी व राव राजा बुधसिघ जी ने भीमसिघ जी हाडा ने अयजुदी साहजादा की फोज मे लिखा सु दीला पधार साहजादा की मुलाजमत कीजो जी। पंदरवी तारीख रूकसत हे बीसवी रबी अल अवल की पातसाह जी को कुच है आगरा नै।

- सां० १७६९, चेत सुद १३।

1. नवाड़ा—नाव।

क्रम संख्या ७९

## वकील रिपोर्ट संख्या १४४

वैसाख वदी १३, संवत १७६९

श्री राम जी

श्री जी सलांमत। खांनांजाद नावाजी कर ईजाफो, सरपाव, घोड़ो ईनायत कीयो सु सीर चढ़ाय लीयो। तमाम सरफराजी खानाजाद नवाजी हुई, हजारां हजार तसलीमत वजाय लायो जी।

अप्र० महाराजा सलांमत। खांनांजाद ने देढो ईजाफो ईनायत कीयो सु जो खांनाजाद देढो ईजाफो लीयो होय तो देढो ईजाफा पाउ, स्वायो[1] लीयो होय तो स्वायो पाउ, अर पोण दुणो[2] पायो होय तो पोण दुणो पाउ, अर दुणो पायो होय तो दुणो पाउ। तीसु गुलाम परवरी[3] के राह देढो ईजाफो पायो तीकी सुकर-गुजारी करतां ई करू जो कदाच गुलाम परवरी के राह खांनांजाद दुणो ईजाफो ले अर अरज मुकरर करावे तो उमेदवार हुं जो जादा मीरजा न होय तो पाउ पर गुलाम परवरी कर अनवर[4] मीरजा राजा जी का वकील की मुवाफक पाउ, बलक जादा पाउं तो हीसाव है।

श्री जी सलामत। आलमगीर का समय मे मीरजा राजा जी वंदगी करी नु मालुम है, ई समे खांनांजाद वीना वंदगी खीताव लीयो सु आब सरफराजी करणी श्री जी को अखतयार है पण खानाजाद की भी या प्रतग्या है जो श्री जी मनसब मवाफक...जी को अखतयार है पण श्री जी की गुलामी की वा प्रतग्या के राह अरज करू हूं जु जीतनी अरज मुकरर कराउ जीतनो ईजाफो पाउं।

---

1. स्वायो—सवा—1¼।
2. पोन दुणो—पौने दो 1¾।
3. गुलाम परवरी—मेवार्द;
4. अनवर—उम्दवर।

श्री जी सलांमत। धनराम खांनाजाद मुलाजमत करी है। चीमा साहब की वकालत खांनाजाद धनराम के नाव मुकरर होय ई सरत उपर जो मवाफक दसतुर कै मनसब कराय जागीर ले तब रोजगार पावै।

महाराजा सलामत। मीरजाराजा को खीताव लीयो तीकी नवाजस[1] मै सरपाव, घोड़ा बकसी सु महाराजा की नवाजस की, सुकरगुजारी कठा ताई करूं। पण श्री जी ही इनसाफ करै जो मीरजा राजा का खीताब की नवाजस घोड़ा सरपाव है जो घोडा सरपाव पायो, सरफराज हुवो। म्हारी तो बुनयाद ई नवाजस की हाथी है पण ई खीताव की सरफराजी श्री जी कीही सु नजर है जी। श्री जी सलांमत। खांनांजाद सु नजर सुं ही परवरण पाई है अर पाउगो जी पण ई सरफराजी को उमेदवार हुं, जी भांत मीरजा राजा[2] जी को वकील मीरजा अनवर रहै थो ती भांत भली तरह खांनांजाद भी सरफराज होय दरबार मैं रहै जी। खानाजाद की ती सहल है पण ई खीताब की मवाफक श्री मीरजा राजा जी को वकील रहै थो ती भांत खानाजाद भी दरबार मै रहे जी।

महाराजा सलांमत। पेसदसती मै खानाजाद के है, तथा साचई वकील है, खबरदार है, उमेदवार ईजाफा का है जीसु जो खातर मुबारक मै आव्रे सु सब बंदा ईजाफा सु सरफराज होय जी।

श्री महाराजा जी सलामत। धनेसुर गुजराती की दुकांन पर रूप(या) दोय हजार पांच से की हुड़ी आई थी। सु वैकी अठै आड़त थी, दुकान तो थी नही। सु जी सराफ के आड़त थी वैकी दुकान उठ गई सु उमेदवार हु जी ओर साहुकार मातबर की हुंडी ईनायत होय जी।

श्री महाराजा जी सलामत। फखरूद्दी खां अहमूदू जनल अबदीन खां के बेटे सतर हजार रूपयां की राजा सभाचंद की नीसां क सुबा अजमेर की दीवानी व महमद मुकीम सुं व फोजदारी सांभर की नसरतयार खां सु तगीर कराय आपकै नांव ली जी।

श्री महाराजा जी सलामत। दीवान भीखारी दास जी पांच हजार रूपया महमद अजीम की सरकार सुं ले आया है सुं वां रूपयां वासतै खांनाजाद नै घणो कसालो छै तीसु उमेदवार छु जो ये रूपया सीताब ईनायत होय तो खांनांजाद को कसालो दुर होय जी जी।

मीती बैसाख बदी १३, सवत १७६९।

1. नवाजस (नवाज़िश)—मेहरबानी।
2. मिर्ज़ा राजा जयसिंह।

क्रम संख्या ८०

## वकील रिपोर्ट संख्या १४५

वैसाख सुदी ८, संवत १७६६

॥ श्री गोपालजी सहाय

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
॥ मीरजाराजा श्री जैसिंघ जी

॥ स्वास्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी । अठा का समाचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप थे भला छै जी । श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जी जी । श्री महाराजा जी माईत है, धणी श्री परमेसुर जी री जायगा है । म्हे श्री महाराजा जी रा खांनांजाद बंदा हां । श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी थे महरवांन है । श्री महाराजा जी सुख पावजो जी । पांन गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी ।

अप्रच श्री महाराजा जी रो परवानो खांनांजाद नवाजी रो तारीख चोथी रवी अवल रो अठाईस वी माह मजकुर की पोहचो । तमाम खांनांजाद परवरी हुई, फुरन सात वजाय ल्यायो माथै चढ़ाय लीयो जी ।

हुकम श्री जी को आयो ज श्री पातिसाह जी को फुरमान वालासान[1] दरबाब सरफराजी व नवाजस वे पाया[2] को पोहचो । हकीकत मालुम हुई अर अदब सु पेस वाजाय तसलीमात वजाय लाया अर नवाब अमीरल उमराव जी की तवजह की । सुकरगुजारी लिखी श्री सु अर खांनांजाद ने हुकम आयो ज हमेस नवाब पास हाजर रहे । सु महाराजा सलांमत । खांनांजाद हमेस नवाब की खीदमत मैं हाजर

---

1. फरमान वालासान (फरमान-ए-वालाशान)—शाही फरमान ।
2. दरबाब सरफराजी व नवाजस वे पाया (दर बाद-ए-सरफराजी व नवाजिश-ए-बे पायां) —अपार सम्मान तथा मेहरबानी से पूर्ण (शाही फरमान) ।

रहै है। राजा सभाचंद[1] कै हाजर रहै है। राजा जी बोहत प्यार करै है। परवांनो राजा की मारफत बजनस परवानो नवाब की हजुर पढं सुणयो। नवाब पातिसाह जी की नजर गुजरानो, पातिसाह जी मुताले मुबारक मै ल्याय बोहत सुख पायो। नवाब से बोहत तारीफ श्री महाराजा जी की फुरमाई। नवाब दीवान खास की कनातां बारे आया तब खांनांजाद सु फुरमाई।

श्री जी सलांमत। अजब तरह को गंजबकस पातिसाह है। अर नवाब की बुजरगी कहा तांई लिखु। महाराजा सलामत। लसकर मै भांत भांत की अफवाहां उठै है अर श्री महाराजा जी ने तो म्हारी कांई कुदरत है तदबीर की अरजदासत करूं पण हजुर का मुसाहब मुतसदां ने तो उलाहणो कहां तांई लिखुं ज आज की घड़ी ताई अरजदासत तखत बेठां की मुबारक बादी की भेजी न्ही, नजर भेजी न्ही, नवाब ने खत भेजो न्ही। राजा सभाचंद ने खत भेजो न्ही, बकसी अलमुमालक खांनजहां बहादर[2] ने खत भेजो न्ही। मनसब ईजाफै हुवो तीकी तसदीक याददासत को खरच भेजो न्ही। जागीर ईजाफा की लेणी तीका परगनां लेणां को तो हुकम भेजो पर खरच न भेजो। सु कहां तांई तगाफल्नी[3] करी है तीकी अरज करू। अब हुई सु गुजरी। अब अरज पढत स्वां ओर सारा कांम पाछै करण को हुकम होय, पहली श्री पातिसाह जी नै मुबारकबादी की व ईनायत की सुकरगुजारी की अरजदासत व नजर व नवाब अमीरल उमराव नै खांनजहां बहादर जफर जंग ने, राजा ने खत भेजजौ जी। पातिसाह जी व नवाब आपकी तरफ सु खांनांजाद का कहा मवाफक सब कर दीयो। अब श्री जी फुरमावैला सु सब मंजुर होसी। पातिसाह मुतवजह[4] है, नवाब मनसाबाचा[5] श्री जी को कांम भली भांत कीयो चाहै है। या तो कह चुका ज दोर दोर तुम्हारा है जो चाहो सु अरज करज करो सब मंजुर होसी। तब श्री जी ही ईनसाफ फुरमावै फेर कांई रहो ती सीवाय जो मन्मै अरज होय सु लिख भेजजै। श्री जी रजामंद होयला सु ही पातिसाहजी फुरमावला जी। अब ढील श्री जी की तरफ की है तीसुं अरजदासत वगेरह खरच सीताब भेज जो जी।

गुरे रबी असानी पातिसाहजादो अयजुदी पचास हजार अंसवारा की फोज सुं फरखसयर की तंबीह नै रूकसत हुवा। खासो सरपाव डेरै भेजो थो, रूकसत होता हाथी, घोड़ा, जवाहर व कीरोड़ रूपया व ईजाफो दे रूकसत कीया।

---

1. राजा समाचंद—बादशाह जहांदारशाह के दीवान जुल्फिकार खां का दीवान तथा दीवान-ए-खालिसा शरीफ।
2. जुल्फिकार खां—इस समय तक दीवान का पद नहीं मिला था।
3. तगाफल्नी=भूल।
4. मुतवजह (मुतवज्जह)=ध्यान देना।
5. मनचाहे—इच्छानुसार।

पातिसाह जी आप कुच दर कुच साहजहानावाद नै चला आवै है। तीस कुच चार मुकाम मुकरर हुवा है फेर देखजै कीतना दीन लगे। नदीया का पुल तयार हुवा है।

आसफदोला पास सीताब मुतसदी भेजजो जी खत मतालब सरंजाम को अमीरल उमराव नै भीजवाजो।

श्री जी सलांमत। दसतुर सावक का परवानां करावण नै दीवान भीखारी दास जी की मारफत की हुंडीया मधे रूपया दस हजार खांनाजाद नै दीराया था ज गजसिंघ लाहोर का पुरा को हवालदार, साहुकारां कने दीवासी।

सु श्री जी सलांमत। हुंडी तो पातिसाह जी का तावुत की साथ भंडारी जी को आदमी चलो सु दीवान जी का कागद गजसिंघ भेज दीया वा मैं हुंडीया चली गई। पण श्री जी को परवानो व दीवानी सनद हजुर सुं आई थी सु साहुकारां नै दीखाई तीकी वीगत—

पांच हजार तो खड़ग सेन हाथी राम की दुकान सुं दीराया था सुं पहली तो नट गया फेर पदरा दीन को वादो कीयो ज म्हाका साहुकारां को हाल कांमीतां को लीख्यो आवेलो तो देसां। सु वेसाख सुद ७ वांको लिखो आयो सु व कबूल कर गया। लिखतं भरपाया को कराय ले गया पण तुरतं रूपया दीया न्हे। साल सवार वतावे है कहे है एक म्हीना मे भर देसा। खानाजाद काम की सुरत वताई ज परवानां करणो है पण कहे म्हीनां मे भर देसा। सु पांच हजार को तो या सुरत है थोड़ा ना देसी ५,०००)

धनेसुर की अढ़ाई हजार की हुंडी मधे दीराया था सु धनेसुर तो अठे नही ये की आढत थी सु सराफा कने वेकी आढत का वोहरा ने ले गया बोहत समझायो पण वे कहो मैं वेकी हुंडीया कद ही की नकार दी हुं दमड़ी दुं नही। झुठी ही म्हारै उपर लिख देहै सु धनेसुर कने उठे ही रूपया फेर लेजो जी। आगा नु वेकी हुंडी मत भेजजो जी।

ढोला महासिंघ की दुकान सुं हुंडीया मधे दीराया था अढाई हजार, सुं वां वां भी पंदरा दीन को वादो कीयो थो, सु वां आय जाहर कीयो ज म्हाके साहुकारां लिख भेजो है हजुर मे रूपया फेर लीया दमड़ी कोई मांगे तो दो मत, ती पर गज सिंघ वांने माकुल बोहत कीया पण वां साफ जवांव दीयो ज बीगड़ो भावे सु धरो पण दमड़ी न दुं। तब खड़ग सेन हाथीराम वाला गुमासतां समझायो ज सरकार के कांम है दो पण न दीयां। सो जो हजुर में रूपया फेर लीयां है तो चुकी, न्ही तो गुन्हगारी सुधा रूपया फेर लीजो जी अर ईसी परस्मनुमाई होय ज फेर कोई साहुकार दगो न करै

२५००)

सामराम की हुंडी रूपया १०००) ऐक हजार की खांनाजाद का रोजगार मे भेजी थी सु गुमासतां तो भाग गया अब सहुकारां कही प्रोहत ही गुमासता बुलाय भेजा अब झुठी हुंडीयां लिख लिख भेजे हे । कही सराफ भी हुंडी मोल न ली कही वो बदमा मलै है तीसुं हुंडी फेर भेजी है जी ।

ईतरा उमरावां तो दवाब सरबराह करी दसतुर आलमगीर कै कीरोड दांम पाछे पांच हाथी अर तबेलो सीरा माफक—

| | |
|---|---|
| अमीरल उमराव । | खांनजहा बहादर । |
| खांनदोरां बकसी दुयम ।[1] | राजा गोपाल सिघ भदोड़यै । |
| हफीजुला खां बकसी सीउम ।[2] | बहरमंद खां गुरजदारा कै दारोगै । |
| तरबीयत खां । | दाउद खां दखण के सुबेदार । |
| अलीमरदांखां लाहोर के सुबेदार, जबरदसत खां वगेर बेटा की भी सरबरा हुई । | ईनायतुला खां कसमीर के सुबैदार । |
| अली मुराद खां मुलतान के सुबेदार को नायब । | नासर खां काबल के सुबेदार । |
| | हुसेन खां थटा का सुबा को नायब । |

ओर भी छोटां मोटा सरबरा करी अर हर रोज करता जाय है । जागीर बहाली की सनद जद दे हे तब दवाब सरबराह करा मुतसदीयां की परवांनगी ल्यावे हे । सु खांनाजाद अब तांई तो हुकम की राह देखे हे । दीन ऐक दोय मे सरबराही को हुकम आवे हे तो भलां हे न्ही तो दवाब सरबराह कर दवाब का मुतसदां की परवांनगी ल्याय दसतुर साबक का परवांनां को कांम चलतो करू हुं ईतरा मै श्री जी खरची की खबर लेही लै ।

लालसोठ का जागीरदारां को, भीम का तोड़ा का जागीरदारां को रोज हंगामो कचहड़ी मै लग रहो है सु श्री जी वांको सरंजांम जवाब सुवाल ईनायत कीजो जी बड़ो गाहरयो कर रहा है जी ।

सां० १७६६, वैसाख सुदि ८, गुरवार सवार ही चलाया ।

आज दरबार का दीखावे ने परवांना फारसी आवे, घरू मतलब का हीदवी आवे ।

लसकर मे भांत भांत की अफवाह होय रही है अरजदासत नजर ओई न्ही तीसु परवांनो दीखायो रही रहां हा, बगई अरजदासत नजर सीताब भेज जो जी ।

1. ख्वाजा हसन खाने दौरां—द्वितीय बख्शी तथा कोकलताश का बहनोई ।
2. तृतीय बख्शी ।

क्रम संख्या ८१

## वकील रिपोर्ट संख्या १४६

जेठ वदि १, संवत १७६६

॥ श्री गोपाल जी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
मीरजाराजा श्री जैसिंघ जी

॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाव पंचोली जगजीवनदास लि(ख)तं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी रा खांनांजाद वंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सुं महरवांन है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी, पांन गंगाजल आरोगणरा घणा जतन फरमाव जो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। परवानां खानाजांद नवाजी का जोड़ी तीन साथ ईनायत हुवा। तसलीमात वजाय लाय माथे चढ़ाय लीया। अरजदासत व नजर श्री पातसाह जी नै व खत नवाव अमीरअल उमराव जी नै व खानजहां बहादर नै व राजा सभाचंद नै व खत नवाव आसफदोला जी रो नवाब अमीरअल उमराव जी नै भेजा था सु अरजदासत व नजर श्री पातसाह जी नै गुजरानी अर खत गुजरानां। साह नैनसुख जी लीखो थो सु महाराज कंवर चीमा साहब के नांव मथुरा की फौजदारी बाबतै नवाब आसफदोला जी सु मोहमसाजी[1] ठीक करी है सो उठै रोक च्यार हजार रुपया लागै सु खरच काम कीजो। सु खांनांजाद या बात राजा सभाचंद सु जाहर की तद कही जु तुमनै वहां मोहमसाजी त की यहां

1. मोहमसाजी—महत्वपूर्ण कार्य करने की ऐवज मे तय की गयी राशि।

नवाव अमीरअल उमराव[1] की मोहमसाजी कीयां बीना कुछ काम सरंजाम पावै नही। जो नवाव की मोहमसाजी करो तो अरजी करै।

सु श्री महाराजा जी सलामत। राजा परताप सिंघ जी ईजाफा मनसब वगैरै कामां की वतीस हजार रूपयां की मोहमसाजी करी अर राजा गोपाल सिंघ असी हजार रूपयां की मोहमसाजी की, तो भी कुछ वात न पुछी। सु राजा परताप संघ जी सुबा अजमेर का तईनात होय रूखसत हुवा है सु सारा समाचार रो वरो श्री जी सु जाहर करैला। सु खानांजाद हकीकत तो लिखावै है पण नवाव अमीर-अल उमराव जी की मोहमसाजी की यां काम सरजांम पावसी तीसुं अरजदासत हजुर भेजी है। जो कुछ जवाव ईनयात होय ती माफक खानांजाद अमल मैं लावै सु ईको जुवाव सीताव ईनायत होय जी। मतालव सरजांम का नवाव नै लिख दीया है तीकी नकल हजुर भेजी है सु नजर गुजरसी। सु मतलव की जुदी मोहमसाजी मांगै है। सु मतलब उपर नजर कर जु वांनै देणो खातर मुबारक मैं आवे सु लिख भेजजो जी। नवाव खातर खाह रूपया लेला तद काम करैला जी। तीसुं सात हजारी सात हजार सुवार की तसदीक हाथ लागै तो पेट भर मनमानतो मांगै सु दीजे। मथुरा जी की फोजदारी हाथ लागै तो जु चाहै सु दीजे। अर देवती सांचारी अथवा मालपुर कै टोक वा खोहरी अथवा ओर परगनां लिखा है तामै तलव भरपांव जे तो भलां है। तीसु ऐक ऐक कांम उपर नजर फुरमाय ऐक ऐक परगना नै खातर मैलाय याकी मोहमसाजी वीचार सीताव जवाव ईनायत फुरमाव जे जी। पातसाह जी कै कुल अखतयार नवाव अमीरअल उमराव जी को है। ती भांत नवाव के तमाम अखतयार राजा सभाचंद को है। जो नवाव व राजा सभा-चंद ने खातर खाह मोहमसाजी दीजेली तो सारा कांम मनमानता सरंजाम कर देला। श्री जी सलामत। अवार रोलाधीया[2] को समै है, ईसी...समया मे जो काम कर लीजे लो सु तो सरंजाम पावैलो अर दीन चार पाछै जी भांत पातसाही काम होव है ती भांत होयला जी।

श्री महाराजा जी सलामत। दीवान भीखारी दास ना रुपया पांच हजार महमद अजीम की सरकार सु ले आया है सु वा रुपयां कै वासनै खानांजाद सु तगादो हुवो थो सु खानाजाद मुचलको लीख दीयो जु जागीर की ना तद या रुपया की नीसा करां। सु वै की नकल हजुर भेजी है सु नजर गुजरी होसी। अब पर-वानां लेवा लागा तद पयादा साथ दीया है। जु रुपयां की नीसां करो ती सु उमेद-वार हु जु यां रूपयां को सरंजाम सीताव ईनायत हो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। परगना लालसोट व भींव का टोडा का जागीर-

1. वजीर जुल्फिकार खां।
2 झगड़ा, विवाद।

दार का ईजारा का रुपयां कै वासतै हुकम आयो जु पाछां सु जवाव लीख मोकला छा। सु वै दोय सै आदमी खानांजांद सु कचड़ी मै झगड़ता फरै है सु भीखारीदास जी ई मुकदमा सु वाकफ है। उमेदवार हु जो यां का ईजारा का रूपयां सीताब ईनायत होय तो खानाजाद वाका हमेस का झगड़ा सु खलास होय जी।

श्री महाराजा जी सलामत। दसतुर सावक वहाली जागीर का परवानां खरच वासतै रूपया हजार दस चालीस हजार आयां की हुंडी मधे तनखाह हुवा था। सु त्यामां सुं रूपया पांच हजार खड़ग सैंण हाथी राम का गुमासतां कवुल कीयां है। अर धनसुर गुजराती जी की दुकान पर हुडी की थी सो वै दीवांलो काढो ओर परोहत सामराम का गुमासता हजुर आया ओर ढोला महासिघ साफ जवाव दीयो नकारा को खत लिख दीयो सु हजुर भेजो है। तीसु उमेदवार हुं जु सीताब परवानां वहाली का तयार कराय भेजु जी। रूपया पांच हजार खड़गसैण हाथीराम का गुमासता कवुल कीया ओर परवाना तयार करावा लागो हु पर वाकी तनखाह ईनायत होय तो सीताव परवानां तयार कराय भेजुं जी।

श्री महाराजा जी सलामत। सारा अमीरा नै दवाव लगी। खानांजाद उपर भी चीठी हुई है सु खानांजाद नवाव अमीरअल उमराव जी सु जाहर कीयो थो सु फरमायो जु तुम दवाव की नाह जमां मत करो सरंजाम करो सु दोय तीन दीन टलै है सु टाला हां पर जागीर को परवानो दवाव सरवराह कीया देला। उमेदवार हुं जु दवाव की सरंजाम सीताव ईनायत होय जी।

सां० १७६६, जेठ वदि १।

क्रम संख्या ८२

## वकील रिपोर्ट संख्या १४८

असाढ़ सुदी ५, संवत १७६६

।। श्री गोपालजी सहाय

।। श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
।। मीरजा राजा जी श्री जैसिघ जी

।। स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी । अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप थे भला छै । श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी । श्री जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी री जायगा है । म्हे श्री जी रा खांनाजाद वंदा हां । श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी थे महरवांन है । श्री जी सुख पावजो जी । पांन गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी ।

अप्रच श्री जी को परवांनो खांनाजाद नवाजी को आयो सु माथे चढ़ाय लीयो तमाम सरफराजी खांनांजाद नवाजी हुई जी ।

श्री महाराजा जी को परवांनो वदसतुर सावक जागीर वहाली को आगली जोड़ी की साथ भेजो है सु नजर मुवारक गुजरो होसी जी । अब काजी की मोहर की नकल कराय हजुर भेजी है जीसु नजर मुवारक गुजरसी जी ।

श्री महाराज कवार चीमा साहब जी की जागीर बदसतुर सावक बहाली को परवांना भेज्या है सु मुबारक होय जी । खांनांजाद आपकी तरफ सु दरबार को कांम सरंजाम कर हजुर भेजतो जाउं हुं जी सु नजर मुबारक गुजरता जायसी ।

सारा मुमालक महल्ला[1] रा पुन बहाल कराया परवांना खालसा रा दफतर

1. महल्ला=शहर अथवा कस्बे के अन्तर्गत आने वाला क्षेत्र ।

सु तयार हुवा, आसफदोला की मोहर नै दीया है सु दीन चार पांच मै वै भी परवाना हजुर भेजुं हुं जी ।

लाहोर का पुरा को परवांनो हजुर भेजो सु पहचो होसी, अब काजी की मोहर की नकल भी हजुर भेजी है सु नजर गुजरसी जी ।

महाराजा सलांमत । हफत हजारी जात हफत हजार सवारां को स्याहो खालसा का दफतर सुं ले खानजहां बहादर के दीयो थो सु वे महमसाजी मांगण लागा तब खांनाजाद राजा सभाचंद सु कही म्हे घर घर फीरता न फीरसा, महा-राज को हुकम नही ज कही कै जावो, यो हुकम है नवाब की दोढ़ी पर बेठा रहो, नवाब कांम करदे सु ही सही ई बात सु राजा सुख पायो अर साहो ईजाफा को दीयो थो सु खानाजाद पास फेर लीयो अर कही अब काई करणो । तब खांनाजाद कही सजावल भेज बकसीयां का सुं तसदीक याददासत कराय मंगावो सु सजावलां नै साहो दीयो ज बकसी का सुं सनद कराय ल्यावै जी ।

महाराजा सलांमत । अठै महाराजा अजीतसिघ जी की तरफ सुं ऐक नवीसंदो दस रुपयां को महीनदार आयो है सु ईनै दरवार मे कोण पेठण दे तीसुं जहां तहां अजीतसिघ जी को जवाब सुवाल खांनांजाद पास मांगे तब खाहनाखाह जवाब कीयो चाहे जे तीसु नवाब व राजा पुछे हे सु कहो जाय है जी ।

फुरमांन केसर का कोलपंजा सुं व अमीरल उमराव जी को खत कोल पंजा सुं श्री महाराजा के नाव व महाराजा अजीतसिघ जी के नांव व दुरगदास राठोड़ के नांव तयार हुवा उजक मोहर होय चुकी, केसर सुं पंजो फुरमान पर होय चुको, खत भी नवाब को होय चुको, अब आसफदोला[1] का मीलण उपर रही थी सु अमीरल उमराव नारेला की सराय सुं वड़ा नवाब का मीलण ने गया सु मीला, बादली मे सालेमार बाग मे आसफदोला मुलाज्मत करसी पछे असाढ वदि ५ गुरुवार कीला दाखल पातिसाह होसी । अब दीन दोय चार मै फुरमान श्री जी हजुरी चलसी जी ।

साह बेग नवाब को वकील फुरमान ले श्री जी हजुर आवसी जी । मीरजा कादरी महमद सलाह को बेटो श्री जी सुं वंदगी भी राखे हे । नवाब चाहे हे ईने भी भेजे सु देखजे यो भी कलेक साह बेग ही चले । दीन दोय चार का चला फुर-मान आवे हे जी । अब फुरमान पहुचत सवां श्री जी हजुर पधारजो जी, ढील मत करो जी । नवाब कहे हे महाराजा को तुं लिख—वतन, खीताब दादे का मनसब जो बात असल थी सु तो कर दी चाहो थे जीस सुं जादा कीया अर मुलाज्मत के लगे और ईजाफा होवगा । अब अनाहक वसवास मत करो, खातर जमां सुं

1. वकील-ए-मुतलक असद खां=वजीर जुल्फिकार खां का पिता, जिसे 12000/12000 का मनसब प्राप्त था ।

सीताब हजुर आवो जु ओर भांत भांत की रीयायत पर दाखत होय दोर दोर तुम्हारा है ।

श्री महाराजा सलामत । ईखलास खां तन का दीवान की जागीर मे हवेली अजमेर का गांव है सु याकै गुमासते लिखो हे ज सब जागीर खां की व ओर सब जागीरदारां की जागीर श्री जी के मुतसदीयां तहसील करली, हर चंद लोगां फीरयाद करी पण ज्मानी ईखलास खां के मुतसदी लिखो है, जागीर छोड़ दीजो के मीरजा राजा का वकील पास केद कर रूपया लेजो, तीपर आपका मुतसदी कौ खत अमीरल उमराव पास भेज दीयो । नवाब राजा नै खत दीयो ज वकील को पढ़ावो, ताकीद करौ । तीपर राजा बजनस खत पढायो अर कहौ श्री जी नै अरजदासत करो ज अब तांई भी ठोड़ ठोड़ सुं आदमी थांणां उठाया नही सु मसल्हत सुं या बात दुर है हुई सु गुजरी, अब भी सब जायगा का थांणां उठावो, जागीर-दारां ने अमल दौ, पाछली फसल की नीसा कर लोगां का राजी नांवां भेज दौ । अर ईखलास खां तन को दीवान हे सब जागीर ई पास लेणी है, ई की तो भांत भांत मुदारात करी चाहजे तठे उलटी ईकी जागीर लुटो हो सु या कोण सलाह है । भांत भांत की नरम गरम कही अर ईखलास खां ने कह भेजो अव वकील मीरजा राजा जी को लिखे है जो तुम्हारे टके भेंजें हे तो भला है न्ही तो वकील को केद कर रूपये लीजो ।

तीसुं श्री जी ताकीद फुरमावे ज जागीरदारा की जागीर मे कोई हाथ न डाले अर पाछली फसल का रूपया लीया होय सु फेर दै अर जागीरदारां का लोग झुठ लीखे हे तो दीवान की मोहर सुं महजर[1] कराय भेजजौ जी । काजी की, चोधरी कानुगो की मोहर दसखत को तुमार मंजुर नही कहे हे । चोधरी कानुगो ने केद कर चाहे सु लिखाय ले, तीसुं दीवान सुबा को तीको मोहर सुं महजर भेजजौ जी । ओर जागीरदारां सु झगड़ झगड़ाय चार दीन थांभा जाय है पण ईखलास खां तो तन को दीवान है, रात दीन ईसुं काम रजु है जागीरा तो यो दे हे, अेसी ठोड़ का मुतसदी सु रीयायत की चाहजे जी ।

महमद सायब मनसबदार हे । वे की जागीर मअजाबाद मे हे, ऐक लाख केताक हजार दांम सु दास जी वाकफ है सु ऐक वरस का हासल को दावो करे हे । रात दीन छुरी कटारी काढतो फीरे हे । सादक महमद खां आसफदोला को नायब हे मोहर साद परवांनां उपर जरे हे सु ई को हीमायती है । श्री जी का परवांनां उपर ईकी जागीर का मतलबा घणा झगड़ा कीया तब नवाव सुं कही तब नवाब मोहर कर दी अर खांनांजाद सुं कही सब जागीरदारां की जागीर मे अमल न करे, सब का हासल की नीसा करै, अब मसल्हत न्हे ज लोगां की जागीर

1. महजर (मेहज़र)=तसदीक, प्रमाणित ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । गेसुखां हिडोण सुं वीजैसिघजी का हरन व चीता व वाज जुररा वगैरहै सीकार का जीनावर आजमखां कनै भेज्या छै जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । बाल किसन महाजन मोजै धौल परगने मनोहरपुर को वासी कितना ऐक दिनां सु मौजे राजसर तालकै आंवेर को तठै जाय रह्यो छ । सु ठाकुर निरभैसिघ राजावत आंतीला व पीरागपुरा को थाणादार महाजन मजकुर नै दोसा मै कैद कर राखो है । सु ईको भाई राजेखां तोवखांना को दारोगो को चाकर छै । अर राजा सभाचंद कह्यो है जु ऐ राजेखां के चाकर है तूम श्री महाराजा जी कुं अरजदासत करो जु निरभैसिघ कुं लिखै जु ईनकै भाई कुं छोड़ दे । सु ई मुकदमां की आगै अरजदासत की है सू नजर मुवारक गुजरी होसी जी । उमेदवार हुं जु निरभैसिघ नै हुकम होय जु महाजन मजकुर नै छोड़ दे जी ।

मीती काती वदि ४ संवत १७६६ रा ।

क्रम संख्या ९३

## वकील रिपोर्ट संख्या १५९

कार्तिक वदी ११, संवत १७६९

श्री गोपाल जी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजाजी
श्री मीरजा राजा जैसिघजी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजाजी श्री जी चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वन्दगी अवधारजो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजी की जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी का खानाजाद बन्दा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सू मेहरवान हैं। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी। पान गंगाजल आरोगबा का घणा जतन फरमाव जो जी।

।। श्री महाराजा जी सलामत। सारा समाचार दरबार का आगै अरजदासत कीया है। सू नजर मुबारक गुजरा होसी जी।

।। श्री महाराजा जी सलामत। मी० काती बद ८ साह श्री चन्द को कागद आयो तीमै लिख्या थो जू गेसुखां कै अर सरकार की फोज कै मुकाबलो थो सू काती बदी ५ नै लडाई हुई सू श्री महाराजा जी का तेज परताप कर सरकार की फौज फते हुई। अर गेसुखां की फोज भागी। अर गेसूखां की खबर नहीं जु मारो गयो न जाणा जे भाग गयो। अर वे ही दीन दोय पहरां साह नैनसुख जी को कागद आयो तीमै लिखो थो जु सरकार की फोज फते हुई। अर खबर है जु गेसुखां मारो गयो सु खानाजाद श्री चन्द को खत को तरजमो कर अरजी राजा सभाचन्द नै दी अर साह नैनसुख जी को खत बजनस राजा नै दीखायो। राजा कह्यो, जु खुव कीया खातर जमा राखो, कुछ वसवास मत करो। वैही बीरया

राजा या हकीकत नवाव अमीर उमराव जी नै जैयंती का महला पातसाह जी सीकार नै पधारया तठे लिख भेजी जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। साह नैनसुख जी का खत की हकीकत ईमतीयाज महल बेगम का मुसाहव नै लिख दी जु गुजरानै ईमतीयाज महल बेगम श्री पातसाह जी की साथ है। सु आज उठै जाय गुजरानै लो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। आजम खां अजमेर का सुबा को तलास करै है। अर खांनांजाद साकर खां जी नै कह्यो जु थे अकवरावाद की सुबैदारी को तलास करो सु साकर खां अकवरावाद का सुबा का तलास मै लागो है। देख जे कांई चुकै, जु चुकसी सू पाछां सु अरजदासत कर सू जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। राजा सभाचन्द नवाव अमीरल उमराव जी की तरफ सु शाहवेग व मीरजा कादरी नै लिख्यो जु गेसुखां के मारणे का जु हुवा नु भला हुवा। अव मीरजा राजा जी व महाराजा जी के मुतसदीया कुं लेकर सीताव आवो अर खानांजाद के तसली दीलासा की जु हुवा सु भला हुवा। खातर जमा राखो, कुछ वसवास मत करो।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। खानाजाद तो राजा सभाचन्द पास है। अर श्री पातसाह जी जैयती का महला सीकार नै पधारया छा सु परवाहरा खूवाज कुतवन्दी की दरगाह पधारया छै। सु नवाव अमीरल उमराव जी श्री पातसाह जी की साथ छै। सू दीन आठ सात नै आवैला। खानजाद नै जो कुछ जवाव सूवाल नवाव जी सू करणो होय छै सु राजा लिख भेजै छै। अर जुवाव मंगाय दे छै। अर खानांजाद का भाई वन्द आस नाव जो कोई पातसाह जी कना सु आया त्यां कही जु खानाजहां वहादर व आजम खां, गेसुखां का मारां की सुण श्री पातसाहजी कनै सोर वहोत्त करै है। कहै छै, जु खाहमखाह अजमेर को सूबो पावा जु म्हे जोधपुर आंवेर मै जाय वैठा। सव रजपूता नै इखराज करदां कै म्हानै वरतरफ करो। म्हे फकीर होय वैठ रहस्या ई सीवाय जो जो वाका मन मै तरंग उपजै है सु सव कहै है। तीसु भंडारी जीवदास जी नै हुकम होवै जु दीन दस वीस हजुर आवा मै ढील कर राह मै मुकाम कर रहै। ईतरा मै खानजहां वहादर को व आजम खां को रंग देखली जे। जु ऐकाई कर चुकै अर नवाव अमीरल उमराव जी कांई करै। पछै जु खातर मुवारक मै आवै सु फूरमाव जे जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। गेसुखां का तगीर करावाकी मोहमसाजी का रुपया दस हजार वार दोय कर इनायत हुवा था। सु हजार रुपया खानाजाद नै साह नैनसुख जी का लिख्या माफ रोजगार मै लीया। अर नो हजार रुपया उठै भरा अर कह्यो जूं एक हजार रूपया म्हे दहकीका रा राख्या सु वा कह्यो जू

दहकनदां म्हा का बाकी रुपया भर दो । सु वै बाकी रुपया कै वासतै ताकीद करै है। उमेदवार हुं जु बाकी का रुपया ऐक हजार सीताब इनायत होय जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । नवाब साकर खां जी खत आयो थो । तीका जुवाब मै साकरखां जी श्री महाराजाजी नै खत लिख्यो है । सू श्री महाराजा जी हजुर मोकलो है सु नजर मुबारक गुजरसी जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । साकरखां जी की बेटी को व्याह है । अर बड़ा आकलखां जी का बेटा को भी व्याह है । सु आगै वैंकुठवासी राज बीसन-सिघ जी बडो सुकरला खां नारनोल को फौजदार तीकै बेटा को या बेटी को व्याह थो सु तो खानाजाद नै याद नही । सु मुथरा सु मेघराज खानाजाद को छोटो भाई थो तीकै हाथ नोतो[1] दीवाय भेजो थो । सु श्री महाराजा जी के अर यांकै घराणे कदीम व्योहर छै । सु जु कुछ खातर मुबारक मै आवै तो या कनै नोतो भेजजे जी । खानाजाद नै अरज लिखणी जरुर थी पछै जु खातर मुबारक मै आवै सु फरमाव जे जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । ईसरदास खानाजाद को भाई दोय बरस सू हजुर मै साह नैनसुख जी की साथ है । सु उमेदवार हु जे साह नैनसुख जी नै हुकम होय जु वै नै सरकार मै चाकर राखै जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । साकर खां जी कै ऐक हाथी मकनो छै । सु ये तो वैको मोल तीस हजार रुपया कहै है पण रुपया पचीस हजार नै चुको बतावै छै । सु जो खातर मुबारक मै आवै जु सरकार मै मोल लीजे, तो दीवान भीखारीदास जी अठै आवै है सू वानै हुकम आवै अर महावत आवै जु आछो देख पसंद आवै अर लेणो होय तो ये बेचेहै लीजे । न लेणो होय तो महाराजा श्री अजीतसिघजी नै मोल लेणो होय तो पुछ देख जे जी ।

मी० काती बदी ११, बुधवार संवत, १७६९ ।

1. निमन्त्रण ।

क्रम संख्या ९४

## वकील रिपोर्ट संख्या १६०

कार्तिक वदी १४, संवत १७६६

### श्री गोपाल जी सहाय छै जी
### श्री महाराजाधिराज महाराजाजी श्री मीरजा राजा जैसिघजी

॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जग जीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी का खानांजाद वन्दा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सू मेहरवान हैं। श्री महाराजा जी सुख पात्रजो जी पान गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फरमाव जो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। बाल कीसन महाजन मोजै धोलो परगनै मनोहरपुर को वासी कीतना ऐक दीना सू मौजे राजसर तालकै आंवैर को वासीय रह्यो छो। सु नीरभैसिघ आंतीला व पीरागपुर को थाणेदार महाजन मजकूर नै उठा सु पकड़ ले जाय कैद कीयो। सु वैका छुड़ावा कै वासतै राजा सभाचन्द आगे खाना-जाद ने कह्यो थो जु श्री महाराजा जी ने अरजदासत करो जु निरभैसिघ नै लिखै जु महाजन मजकुर नै छोड़ दे। सु ई मुकदमां की आगै अरज लिखी है सु नजर मुबारक गुजरी होसी जी। अबै महाजन मजकुर को भाई कहै छै जु सरकार का मुतसदीयां वैपर[1] आठ हजार रुपया ठहराया छै। सु ई कै वासतै राजा सभाचन्द भी खानांजाद नै कह्यो छै, जु श्री महाराला जी कु अरजदासत करो जु उसके बाव रीयायत करै अर छोड़ दे। सु उमेदवार हुं जु वैकै बाव रीयायत फूरमाव जै अर खलास कीजे जी। मी० काती वदी १४, संवत १७६६।

---

1. उस पर।

क्रम संख्या ६५

## वकील रिपोर्ट संख्या १६१

कार्तिक सुदी ६, संवत १७६६

॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

### श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री मीरजा राजा जैसिंघ जी

॥ सिध श्री महाराजाधिराज महाराजाजी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जग जीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठै का समाचार श्री महाराजाजी का तेज प्रताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेश्वरजी की जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी का खानाजाद वन्दा हां श्री पातसाहजी श्री महाराजा जी सूं मेहरवान है श्री महाराजा जी मुखपावजो जी पान गंगाजल आरोगवा की घणा जतन फरमाव जो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। सारा समाचार दरवार का आगे तफसील-वार पैं दरपै अरजदासत कीया है सू नजर मुवारक होसी जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। साह नैणसुख जी को खत मीती काती सुदी ३ को लिख्यो काती सुदी ७ नै आयो, लिख्यो थो जु थे सारा समाचार की नवाब अमीरल उमराव जी सूं ठीक पाड़ सीताब व्योरो लिखजो। सू श्री महाराजा जी सलामत। खानाजाद सूं व नवाब अमीरल उमराव जी सूं रदबदल हुई तिका समाचार तो पै दरपै अरजदासत किया है सूं नजर मुवारक गुजरा होसी जी। नवाब जी भांत भांत खातर, हरभांत जमा राखो, म्हे श्री पातशाहजी सूं पूछ आपकी खातर भांत भांत निसा करी है,...कुं बुलाओ जूं आण कर अपणे मतलब सरजाम करै सुं तुम सिताव राजों के मुतसदीयों कु बुलावो अर आजम खां अकबराबाद के सूबे के वन्दवसत कु जाता है ओर जो कुछ ओर इरादा रखता होय तो खजाना कहां जू सिपाह रखै और सिवाय इसके जो कोई इसके साथ

जायेगा तिसको जागीर देनी तो हमारे अखतीयार है कीसही कु एकदम जागीर न दें। तुम हरभांत खातर अपनी जमा रखो। सूं श्री महाराजा जी सलामत। नवाबजी व राजा सभाचंद खानाजाद की तरह तरह कर खांतर जमां करी और खानाजाद हिरदैराम आजम खां का दिया म्हाने फोडो सूं वो कहे छै हूं वैनै समझाऊं छूं जो......।

श्री महाराजा जी सलामत। नवाब जी हरभांत खातर निसा करी ओर नवाबजी का खत मीरजा कादरी नै लिखाय भेजा छै: जूं महाराजा जी व मिरजा राजा जी के मुतसदीयों कु सिताब हजूर ले आवो और राजा सभाचंद को खत श्री महाराजा जी हजूर भेजो हे सूं नजर मुबारक गुजरसी जी ओर राजा सभाचंद का खत राय रुघनाथजी[1] ने व दीवान भिखारीदास जी ने भिजवाया छै: जू खातिर जमा नूं हजूर आवो सू खत पहुंचा हुसी अरवे चाला हुसी जी।

॥ श्री महाराजा जी सलाममत। ईमतीयाज महल बेगम की हकीकत खानां-जाद आगै अरजदासत की है अर साकर खांजी को खत आगै श्री महाराजाजी हजूर भेजो छै तीसूं अरज पहोची होसी जी अब भी भांत भांत नीसां खानांजाद की करी छै जी।

श्री महाराजा जी सलामत। श्री पातसाह जी मी० काती सुदी ६ नै तीसरा पहर का खीजराबाद की तरफ सिकार नै पधारा छै नवाब अमीरल उमराव जी साथ पधारा छै और राजा सभाचंद अठै ही रहियो छै जी। मी० काति सुदी ७ सनीवार संवत् १७६६।

श्री जी सलामत। अमीरल उमराव तो भांत भांत निसांकरी अर बोहत सुख पायो अबताई तो इतनी सी की है सो अब दीवान भिखारीदासजी आसी सूं वाकफ होय अरजदासत कर सी जी। ललोपतो करे था अब जीणो जू म्हे कहो सूं करो तीसूं मन की गांठ खुल गई अब ताई तो खानाजाद मूं ऊपर के दिलमिलो थो अब दिल खोल मिलन लागो अर राजा भी दिल खोल मिलन लागो सूं अब दिन दो चार मे आये सू देख अरजदासत करसी जी। आजम खां तो सोर सराबो करवा ठहरो। पातसाह जी ने इमतयाज महल समझायो अमीरल उमराव समझायो ती पर समझ कर बैठ रहा अर खानजहां बहादुर व आजम खां भी छाती तोड़ बैठ रहा पण खबरदारी राखणी। श्री जी सलामत। अमीरल उमराव तो साफ जवाब दीयो जैसे ख्रबमारो म्हे चाह मुं करसां थे खातर जमा राखो।

1. भण्डारी रघुनाथ=जोधपुर राज्य का देश दीवान। देखिये, जी० डी० शर्मा, राजपूत पॉलिटी, पृ० 202

क्रम संख्या ९६,

## वकील रिपोर्ट संख्या १६२

कार्तिक सुदी ११, संवत १७६९

### श्री राम जी
### श्री महाराजाधिराज सलामती

।। मिती काती सुदी ९ सोमवार खानाजाद का व भंडारी रांई रुघनाथ दास का डेरा खोजा वसंत खां की सराई हुवो अर मिरजा कादरि जो आगै गयां था सो नवाव साहीव सौ रदवदल करि। नवाव वहोत महेरवानगि फुरमाई अर आवणै सौ वहोत रजां वंद हुवां। तव मिरजा कादरि मीती काती सुदी ११ वुधवार नवाब का जमायत दारवै पाडे विके कां पोता सुवार सैं, तिन सौ आगु लेवा आये। अर राई गजस्यंघ को नवाव फुरमाई जो राजों के मुतसदी आवैं है तुम उनको आगु जाय ले आवो। अर मिरजा कादरि आय ताकीद करि जो नवाव कि ताकीद वहोत है तुम अवारू कूच करो। सो वावरदारी ऊट वागी० सारी चरवा गई थी अर जोतीगो[1] कहां, जो आजि कूच करणां मनासव नहि। मिती काति सुदी १२ विसपतीवार घड़ी आठ दिन चढ्या आछ्या मुहरत है वैं साईत तुम कुच करी नवाब कि जाई मुलाजमती करो। सो मीती सदर मुलाजमती नवाव की करि। बहोत म्हेरवानगि फुरमाई, सिरोपाव ईनाइत किया। अर भाति भाति खात्री जंमा करि। अर पहैलि तो फुरमाई थि जो राजा सभाचंद का बेटा आगु लेणै को जाय, फेरि अरज पहुचि जो राजा मजकुर का बेटा गंगाजी न्हावा गया है। तब राई गजस्यंघ को भेज्यां सो रांई गजस्यंघ वा मिरजा कादरी स्हांमा[2] लेवा गयां सो काजिकि साराई सो कोस येक परैताई जाय मीले। सो उठै राई गजस्यंघ भंडारी रुघनाथ सौ वा वंदा सौ मीलया। अर राई गजस्यंघ कही जो मुनै राजा सोभाचंद

---

1. ज्योतिष लोगों ने।
2. सामने।

फुरमाई है जो तुम राजों के मुतसद्यो को सीताव ले आवो। मेरै ताई नवाव नै गंगाजी को रुखसद कीया है। तव राई गजस्यंघ को विदां किया अर कही जो ग्हां का आवा कि हकिकती राजा सभाचंद सौ जाय मालुम करो।

दोय पहर का अमल मै राजा सभाचंद सौ सव साथ सौं मिले। राजा सभाचंद मसनंद सौ उठि खड़े रहे अर सव ठाकुरों सौ मिल्या अर खानाजाद को वा भंडारी को मसनंद पासी लेवैडांयां अर वहोत भाति ज्यौ वड़े आदम्यौ सौ वतलावै है तीस भाती वतलायां। अर हर भांति खात्रि निसा करि अर या कहि जों[1] दोन्यों राजां हिंदुसतान का सिन्हन है। अर हमारा वड़ा भाग है जो हम सौ कोई भांति चाकरि वणि आवै, अर डेरो कै वासतै राज सभाचंद फुरमाई जो तुम्हांरा स्यौव होय अर आछि जायगा जाणों जिठे हि करो। तव भंडारी जी अरज करि जो नवाव का हुकम होय तो जसवंत पुरै डेरा करै। तव राजा सभाचंद मिरजा कादरि को फुरमाया जो तुम ईनका डेरा जसवंतपुरै डेरा करावो। अर राजा सभाचंद फुरमाई जो तुम्हांरै वासतै मुलाजमति कै वेठै है, मै जाय अरज करता हुं तुम सीताव आवो। तव राजा सभाचंद तो नवाव की हजुरि गये अर अरज कराई जो राजों के मुतसदि आवै है। तव नवाव अनंदर खाणा खाते थे सो हुकम आया जो राजों के मुतसद्यो को व राजपुत लोगो को, जो वैल्यावै तीनको[2] दीवान खाने वारो वेठावो। तव राई गजस्यंघ वा मिरजा कादरि सवको दीवान खाने वेठाये जी। अर घड़ि येक पाछै अंदर सौ नवाव निकस्या अर दिवान खानै मै मसनंद उपरी आय वैठे। तव भंडारी राई रुघनाथ व वंदे नजरि गुजरानी सो जुदि फरद सौं अरज पहुंचैलि जी। तव नवाव वहोत भाति दिलासा करि अर फुरमाया जो तुम हर भांति जंमां खात्री राखो, दोन्यों राजों के मुतालिव सव सरंजाम देहगे। फेरि नवाव साहिव फुरमाई जो वड़ो नवाव पासी आगै कुण आया था। तव मया राम उकिल महाराणां जी कैवा वंदे अरज करि जो हम आयां था तव नवाव फुरमाई जो तुम सौ नवाव साहीव राजी होय तुम्हांरि तारिफ वहोत लिखि थी। सो हम भि तुम सौ वहोत रजावंद है। तव नवाव मिरजा कादरि सौ फुरमाया जो तोसाखाने[3] के दारोगा को वुलाई राजों के मुतसदि वागो॰ को सिरोपाव दिलावो। तव मिरजा कादरि सव को ले अर वाग जो नवाव की हवैली के मुतसलि है तीस जायगा ले जाय सव को सिरोपाव पहैराया सो तपसीलवार दुसरी फरद सौ मालुम होय ली जी। फेरी सीरोपाव पहैरि नवाव सौं तसलिमात करी, तव अपणै हाथ सौं खान वकसी अर विदा किया जी। फेरी राजा सभाचंद कहांय भेज्या जो तुम सौ

1. यह नहीं है।
2. इनको।
3. तोसाखाना (तोशाखाना)—बहुमूल्य वस्तुओं का भण्डार।

कुछ मुनै रदबदल करणि है । तुम येक जाईगै बैठो । तब भंडारी वा बंदा नवाब के दूसरे चौक मै जाय खड़े रहे । अर पाछैहि राजा सभाचंद जी भि आया सो पेह्ली तो वहोत भांति तसलै अपणी त्रफ वा नवाब कि त्रफ सौ करी अर कही जो पातसाहजी वीसपतीवार कै रोज मीरन जो मुरतजा वांका कीताब पायां है तीसमै पधार्‌या छै । सो सुक्रवार कै रोज उठैहि रहैसी । अर सनिसरवार खिदराबाद जाहिगे । अर दीतवार उहा रहैगे । सो सोमवार को तथा मंगलवार को कोट दाखिल होहिगे । सो तब ताई कहो तो गंगाजी सनान करि आउ । नही त्र हमारै ताई तो राजो का काम करणा हजार सनान बरोबर छै । तब भंडारि जी वा बंदै कहि जो आप सनान करणै पधारै आप आवैगे तब सारि रदुबदल करैगे । तब राजा सभाचंद कहा जो मै एकादसी कुं गंगा जी जातुं था सो तुम्हारै ही वासतै रह्‌या हुं राह मै मैड़ाक सुवार व कहाए राखे है । सो मै सीताब ही आउगां । तब या रदबदल करि राजा सभाचंद गंगाजी को नवाब सौ रूखसद होणै गया । अर भंडारि रुघनाथ, दास वां बंदा सब साथ सौ जसवंतपुरै आय डेरा कियां । अर खानजिहा बहादर वा आजम खां का लोग पुरा मै थे सो सब जाई रेति मै डेरा कीया जी । अर पुरा खाली होतां जाय है जि सौ हकिकती अरज पहुंचै जी । श्री महाराजाधिराज सलामती । जाफर खां दीवान की हवैली खानजीहा बहादर को वकसी है सो जसवंतपुरा कै नीपट मुतसली है । अर आजम खां भी उस ही हवेली मै रहै है सो उनोनै चोकि पहैरां वा राहवाट कि वहोत खबरदारी कराई है । सो हकीकती अरज पहुचै जी । मीती काति सुदि १३, वार सुक्रवार प्रभाती चलांई, सवत १७६६ ।

क्रम संख्या ६७

## वकील रिपोर्ट संख्या १६४

मार्गशीर्ष वदी ५, संवत १७६६

श्री रामजी

श्री महाराजाधिराज सलामती

अरजदासती करार मीती काती सुदी १३ कि लीखि उमीरल उमराव सौ मुलाजमती कीवा की आगै हजुरी भेजी छै तीसौ सारि हकीकती अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजाधिराज सलामती। राजा सोभा चन्द जी गंगाजी न्हावा गयो थो सो मीती मगसर वदी ३ मंगवलवार दोपहरा आयो। आवता ही राम राम कहाय भेजी। मीती मगसर वदी ४ बुधवार भंडारी वा वन्दा कै मैह-मानि भेजी सो हम तो वहुतेरा चाहां जी फेरि भेजै पणी भंडारी वा वन्दै सलाह करी रखाई है जी। अर मह्मानी ले आया था आनै दोन्या सरकारां सो रुपया ५० पचास दीया जी अर अव तांई तो राजा सोभाचन्दजी अैसा रवैया ईकलास का कीया है सो अरज पहुचावा मै आवै नहीं जी।

श्री महाराजाधीराज सलामती। मगसर वदी ४ विसपतिवार सवांराही भंडारी जी नै गुलालचंद व गोकलदास को वां सरकार की त्रफ सो पंचोली जग-जीवनदास व नीत्यानन्द राजा सभाचन्द जी के भेज्या वा दोन्या सरकारा की त्रफ मिजमांनी भेजी सो मिजमानी कि फरद अलाहदी भेजी छै सो नजरी गुजरै ली जी। घड़ि दोय दिन चढ्या राजा सभाचन्द जी कहाव भेज्या जो नवाव साहीव फुरमावते है जो अरजी साईतखुब[1] है सो मुनसदि राजों के आवै हम अरजी पात-साह जी की मुलाजमती करावैगे तव भंडारी रुघनाथ वा वन्दा नवाव के डेरै गये अर राजा सोभाचन्द जी को खवरी करी, तव नवाव फुरमाया जो सीताव वुला-

1. साईतखुब (साअत-ए-खूब)—शुभ घड़ी।

वल्योह तब जाई मुजरा नबाव सौ कीया। नवाब बैठने का हुकम कियां अर फुरमाया—जो तुम अरजी पातसाहजी कि मुलाजमती करो तब अरज करी जो हुकम करैगे सो करैगे। तब नवाब सुवार होय भंडारी जी को वा बन्दा को फुरमाया जो तुम हमारे दिवान खानै बैठो अै पातसाही सो अरज करि, अेटकी प्रवांनगी आवनै की भेजै[1] तब सीताब आज्यौ। सौ नवाब हजुरि पातसाह जी की जाय प्रवांनगी ले भेजी। पातसाही दीवान आव[2] किया था तब भंडारी वा बन्दा सुवार हुवा अर जेता ठाकुर लोगा उमिरल उमराव के सीरोपाव पाया था तिन को साथि ले गये। अर हमारे पहुचते पहैली पातसाह जी दीवांन आव सौं उठि खड़े रहे। तब राजा सोभाचन्द जी कही जो तुम गुसल खाने की ध्यौठि चली बैठो[3], पातसाहजी दीवांन खास करैगे। तब माफिक कहे राजा के गुसलखाने की ध्यौढि की कोटड्यौ मैं जाय बैठे। तब पातसाहजी हाजरी खांव गुसलखाना कीया तब राजा सभाचन्द जी नै भंडारी कि वा बन्दा की वा ठाकुर लोगों कि मुलाजमति कराई। पातसाह जी सिरोपाव इनायित करबा वेई हुकम कियो। सो सिरोपाव सारा पेरी[4] तसलीमात करी। तब भंडारी जी अरजदासती महाराजा अजीतस्यंघ जी कि ले आये थे सो हाथ परीले खड़े हुए। तब पातसाहजी फुरमायो जो आगे बुलावो, तब भंडारी जी नजदीक आगै आय अरजदासति ले खड़े हुये। तब राजा सोभाचन्द जी अरजदासती ले नवाब अमीरल उमराव को दीई। नवाब पातसाहजी सौं अरज पहुंचाई अर बन्दै पासितो हजूरी सूं अरजदासती कोई आई नही जो पातसाहजी की नजरी गुजरांनता जी अर थैली भी खास अरजदासत त्यार लाई क खास महोर सौ कोई इनायत हुई नही त्या ही[5] में लिखी गुजरांनतो। अर वा जै थैली खास मुहर सौ आई थी सो अरजदासत त्यालावकं न थी जी। अर इम्तयाज महैल को महाराज अजीतस्यंघ जी की अरजदासती आई अर बन्दा पासी कोई आई नही। तब भंडारी जी कही जो अजरदासती जरूरी गुजरांनी चाहिजे सो जौ थैली हजूरी सौ खास मुहोर सौ आई है त्रा में लिखी गुजरांनूगाजी। बन्दा उमेदवार है, जो अरजदासती वार थैलि खास मुहोर सौ सिताब इनायत होय जी। फेरी पातसाहजी भंडारी जी को पद कनाहर का चहरा को वा बन्दा को घुकघुकी इनायत करी अर डेरे को रुखसद किया। तब भंडारी जी वा बन्दा नवाब कै डेरै जाय वेठै। तब नवाब दरबार सौ आये तब नवाब को तसलीमात करी। तब नवाब वहोत तसलैह करी अर फुरमाया जो तुम अपने मतालिव लिख ल्यावो सो अवै

1. दरवार में उपस्थित होने का आदेश भेजने पर।
2. दीवान-ए-आम।
3. गुसलखाने की ड्योढ़ी पर चलकर वैठो।
4. पहनकर।
5. उसी में।

सारां मतालिव लिखी राजा सोभाचन्द जी की मारफती गुजराना ला जी । सो रदवदल होयली सो पाछा छै अरज पहुचाईलो जी ।

श्री माहाराजाधिराज सलामती । कोलार सब अेकठे होय वन्दै पासी आवै सो रदवदल तो वहोत हुई या वात ठहरि जो तुम नवाव सौ अरज करो जो नवाव फुरमावेंगे सो कीजेगा । सो इनका तकादा वहोत सकत है सो उमेदवार हुं जो इसका जवाव सिताव इनाईत होयजी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । पातसाहजी के अकवरावाद जावै की वहोत ताकीद है अर हुकम हुवा है जो तारीख १९ सावाल पेशखानो चलै ता० २५ सहर मजकूर को आय कूच करे । सो पेसखानो चाल्या की खवरी आय अरज लिखूं लो जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । भंडारी वन्दे सो कहाव भेज्या जो मिरजा कादरी वेग की रूराईत कीई चाहिजै वा का कह्या माफिक रुपया १०० सो व दोन्यूं सरकारा सूं दिया जी वांका वेटा की सादी[1] के वासते दिया जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । रामानन्द वा प्रेमराज काईथ हिडौनी की राडी मै सरकार मैं कैदी आया कहैजे छै । तिनके वासते राजा सभाचन्द नै कहाव भेज्या जो वे हमारे कायथों के सगे है सो तुम इनके वास्ते श्री जी की खिदमती में अरजदासती करी छुड़ाई मंगावो । तव वन्दै जवाव दिया जो हिडोण की कैद मैं आया होयला तो मैं हजूरी को अरज दासती करी छुड़ाय मंगाई दयौंहगा । उम्मीदवार हुं जो मुतसदो को हुकम होय जो कायथ कैद मै होय तो खलास करि जीहानावाद पहुचावैजी अर कदाचि कैद मैं न आया होय तो प्रवाना फारसी वंदा के नाव सादर होयजो वे कायथ कैद मैं कोई आया नही, अरज करवा वाले खिलाफ करी छै, जो परवाना वजनस्य राजा सभाचन्द ने दिखाउं जी । अर छवील राम कि खवरी अवताई पातसाहजी मै मिल्या की आई नहीं जी । अर केहै वति पाछै जो कोई तो कहै छै जो मिल्या अर कोई कहै छै मिली करी उठि गया, सौ करार वाकी खवरी आवै ली सो पाछा थे अरज पहुचाउलो जी । मिती मिगसर वदी ५, गुरुवार, समत् १७६९ ।

1. शादी ।

क्रम संख्या ९८

## वकील रिपोर्ट संख्या १६५

मार्गशीर्ष बदी ६, संवत १७६६

श्री गोपालजी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजाजी श्री मिरजा राजा जैसिंघजी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जो श्री चरण कमलानू खानांजाद खाक पाय पंचोली जगजीवन दास लिखतं तसलीम बंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत छै, धणी छै, श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी का खानांजाद बन्दा हां। श्री पातसाहजी श्री महाराजाजी सु मेहरबान है। श्री महाराजाजी सुख पाव जो जी। पान गंगाजल आरोगबा का घणां जतन फरमाव जो जी।

॥ श्री महाराजाजी सलामत। सारा समाचार दरबार का तफसील वार आगै अरजदासत कीया है सु नजर मुबारक गुजरा होसी जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। हजुर सु वाजबल अरज राय रुघनाथ जी कै व दासजी कै हवालै हुई थी, ती माफक मतालब नवाब अमीरल उमराव जी नै लिख दीया छै। सु श्री परमेसुर जी की कृपा सुं व श्री महाराजा जी का तेज परताप कर कितनाक मतालब सरंजाम हुवा और मतालब बाकी रदबदल दरमीयान छै। जु कुछ चुकसी सु पाछा सूं अरजदासत करसुं जी। ओर समाचार सारा तफसील-वार दीवान भीखारी दासजी की अरजदासत सुं अरज पहोचसीजी।

॥ श्री महाराजाजी सलामत। मी० मागसर बदि ५ सुकरवार आधी रात नै पेसखानों अकबराबाद की तरफ चालो ओर पांचवी जी का दिन कुच मुकरर हुवो छै जी। मी० मगसर बदि ६, समीवार, सवत १७६९।

क्रम संख्या ६६

## वकील रिपोर्ट संख्या १६६

मार्गशीर्ष वद (?), संवत १७६६

### श्री महाराजाधिराज सलामती

राव घासीराम पेसदसत कुत्री वाका नीगारका की जागीर प्रगना मोजपुर मैं है तिनकै वास्तै आगै अरजरासती पंचोली जगजीवनदास श्री जिकी खिदमती मैं पहुचाई है सो अरज पहुंची होवेगी जी। वन्दा उम्मेदवार है जो प्रगना सरकार मैं इजारै लेणा होय तो मुतसदी को हुकम होयजो तीमाहा का पईसा की सबील करी भेजैजी। अर सरकार मै न राखना होय तो घासीराम का मुतसद्या को अमल कराये देहजी। श्री महाराधिराज सलामती। कांईथ दोय हिंडोणी को कैद मैं आये है तिनके वासतै राव गजस्यंघ राजा सभाचन्द सौ कहै अर कहाई जो वै म्हारे सागे है तुम हमारै भाई छुड़ाई मंगाई द्योह। सो राजा सभाचन्द वंदे को कहा जो हम तुम्हार तांई आगे भी कहा था अबै भी कहेतै है जो वै कांईथ सिताब अैठै आवै सो वन्दा उमेदवार है जो राव गजस्यंघ तिनका दीवान है अर उनसो हमेस सरकार का काम जाय पड़ै है अर वे काइथ इनके सगे हैं सो मुतसदी हजूरी का ने हुकम होय जो वा कायथानै हिंडोणी सो सीताब अठै भिजावावै जी। श्री महाराजाधिराज सलामती। रुपीया १०,००० खरची का दीवाया थां सो तो खरची होय गया अबै उमेदवार हुं जो खरची सीताब इनायत होयजी। श्री महाराजाधिराज सलामती। पेसखानो पातसाही मिती मिगसर वदी ६ सनीसरवार चाल्या सो वांरा पुलड़ा खड़ा हुवा जी। अर खबरी है जो पातसा जी अकबराबाद ने सिताब कूच करै सो ठीक पडैलो, सो पाछा थे अरज लिखूं लो जी। मिती मिगसर वदी, समवत १७६६।

क्रम संख्या १००

## वकील रिपोर्ट संख्या १६७

मार्गशीर्ष वदी ७, संवत १७६६

### श्रीरामजी

अरजदासती आगे करारे मिती मगसर वदी ५ शुक्रवार प्रभाति की लिखी हजुरी हरसाल करी है तीह सौ सारि हकीकत अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजाधिराज सलामती। :मीती: सदा राजा सभाचंदजी नै सवाही बुलाव भेज्या सो भंडारी वा वन्दा उनके डेरे गए तब राजा सभाचंद खिलवती करी मतालिब सरकार के माठे जो तुम क्या क्या मतलिब कहेते हो। तब जो मुतालिव हजूरी सौं लिखी लाया थे तीन कि सब की रदबदल भली भांति करी। तब राजा सोभाचंद कही जो मुसौ बनी आवेगी सो मैं मुताली व सरकार के सब सराजाम दिलायेगा। सो मेरे बड़े भाग्य हैं जो हिन्दुसतान के राजों के मौसों काम होव आवे पण वे वड़े काम हैं बिना वड़ी मोहमसाजी काम पेश न जाहीगे। तब हमों यह जवाव दिया जो जिस बात में नवाब साहब राजामन्द होंगे और म्हे मेरवानगी करी फरमावेंगे। अर हम सूं होय आवेगा सो वह जालावेगे। तब इताही में राजा सोभाचंदजी को नवाब साहब सेलवति करी बुलाय भेजा। तब राजा कही जो तुम हमारे डेरे बैठे रहो, म्हें नबाव की हजुरी जाता हूं जे तुमको याद करेगें तो बुलाई भेजूंगा अर जे डेरा को रूखस्द देगे तो मैं कहाव भेजूंगा, तुम डेरे जावो। तब भंडारी व बन्दा राजा सभाचंद के दीवान खाने में बैठे। राजा सभाचंद नवाब की हजूरी गए। नवाब सूं जाय रदुबदल करी। तब नवाब फुरमाया जो इनको बुलाय लाओ। तब नवाव की हजूरी गए। नवाब बोहत मेहरवानगी करी अर फुरमाया जो हम तुम्हारे सब मुतालिब सरंजाम देंगे—तुम अपनी खातरी हर भांति जमा राखो; तब तसलीमात वजाई लावै अरज करी जो दोनू राजो नवाब साहेब के हुकम सूं हमारे तांही हजूरी भेजेहै इसमें नवाब साहिब खूब जाने सो करे। तब नवाब फुरमाया मैं पातसाहजी सूं अरज करी तुमको जवाब दे दूंगा अर फुरमाया तुम

अपने मतालिब सरेजाम दिलावने हो त्यो कुछ हमारा भी काम करो जिसमे हमारी आवरू हो तव हमा अरज करी जो इह हाथ तो हुकम सव नवाव साहव का है। तव फुरमाया जो दोनों राजा हजूरी आवे तथा साहीजादा जी के तैईनात होव, फुरेकशेर[1] को तवीहक है। तव भंडारी व वन्दे आपस में सलाह करी, अरज करी जो राजों को नावा करी ही करणी है पातसाहजी की हजूरी ने आवेगे तो मुनसव कीस भांति खांहीगे। सू हमारे राजों के तो ये चाकरी ही करी इरादा है पर येक वार जव ताही राजों के हाथ सूं खूव चाकरी न होय आये न वे हजूरी आवणे का क्या फायदा है तिसां हम ही उम्मीदवार है जो राजों को सूबे दीजे और चाकरी करवाईये। तव चाकरी करी मुजरा करी दिखावेंगे तव नवाव फुरमावगे सो ही करेंगे। फेरी नवाव फुरमाया जो मैं दरम्यान हूं तुम अपनी जमा खातरी राखि राजों को हजूरी बुलावो अर जे वे हजूरी नहीं आवेगे तो तुम फौज अच्छी लाया ई अर पातसाह जादे सूं जाय सामिल होय अर फरूकशेर को तवी करो। तव फेरी भंडारी सो सलाह पूछी, अरज करी जो दोनूं राजों को गुजरात उजैन का सूवा दीजे। फेरजो नवाव साहव फुरमावेगे तिस माफिक जाय चाकरी वजालोवेगे जी। तव नवाव फेर फरमाया—जो पातसाहजी आगरे जाते है तुम हजार सवारों की फौज नवाव आसफदोला कनै दिल्ली में राखो अर वड़ी फौज ले तुम दोनों मुतसदी साहीजादे की हजुरी जावो तव अरज करी जो जो नवाव हमारे मंतालीख सारे सरंजाम करी देह अर जो नवाव खिदमती फुरमावेगे सो वजाय आवेंगे तव नवाव पान दे बीदा कीए। अर फरमावजो तुम राजा सभाचंद कै डेरे जावे तुम सो कुछ रदवदल करावणी है। तव राजा सभाचंद को भी विदा की वायते ही अंगूर वाठो मेवालायी तराद कासमीर सो आयो थे सो नवाव की नजर गुजरी तव फुरमायो जा रांजों के मुतसदों को बुलावो फेरि हजूरी भंडारी वा वन्दा गए तव फुरमावेजा हमारे आजी काशमीर सो मेवा आये है सो तुम दोनों राजों को पहुचाई दोह। तव तसलिमात वजाई ले आवे मेवा के पिटारे हमारे हवाले हुवे सो हजूरी ईसाल की कीवे है सो सूकरगुजारी का खत नवाव साहव को सिताव इनायत होयगा जी।

श्री महाराजाधिराज सलामती। डेरे आया राजा सोभाचंद कहा जो नवाव को वा हम को मुहमसाजी क्या क्या देते हो? तव आपस में सलाह करि पहैली

---

1. फर्रुखसियर—बादशाह बहादुरशाह के पुत्र शाहजादा अजिम्मुशान का द्वितीय पुत्र। फर्रुखसियर अपने पिता के नायब के रूप में बंगाल सूबा में कार्यरत था। मार्च 15, 1712 में बहादुरशाह की मृत्यु की सूचना मिलने पर उसे अजिम-उस-शान को पटना में रहते हुए बादशाह घोषित किया। नवम्बर 1712 तक उसने सैयद बन्धुओं का सहयोग प्राप्त कर लिया था।

तो या अरज करी जो हमारे राजो के घर में है सो सब नवाब का है रुपये लाख दोय नवाव के पेशकस करेंगे। तव राजा समाचंद ने कहाओ वो कहै हम दावा दला सु वापरी नवाब सर वोलद खां तीन लाख रुपया दे गया है तुम अैसी बात करो कहैते हो तुम्हारे तो वोहोत मतालीव है सो रदबदल पे रहे कै तांही वोहत हुई। तव फेरी भंडारी रदबदल करी। तब बन्दे भंडारी सो कहा जो रदबदल करो सो समझी कीजो मेरे दोइ लाख रुपीया सो अधिक का देना का हुक्म नही। तव भंडारी बन्दे सूं कहि जो मैं दोन्यूँ राजों सो रदबदल करी आया हूं, तुम इस वात का कुछ मन में इस सवाल ल्योवा मती मै ठहराई हूं सो ही तुम कबूल करो। सो म्हुंमसाजी की फरद अहलादी भेजी है सो तिसौं हकीकती अरज पहुचेली जी। बन्दा उम्मेदवार है जो नवाब का परवाना सिताब ईनायत होय ज्यै। बन्दा जमा खातरी सूं सारा काम सरकार सरजाम दहेजी।

श्री महाराजाधिराज सलामतों। मिती मिगसर बदी ६ वार सनीवार सवाही नवाव साहव का चोवदार आया जो तुम्हारे तांही यादो करते हैं। तब भंडारी व वन्दा राजा सोभाचन्द के डेरे गए। तब राजा सोमाचन्द खिलवति में कहा जो तुम्हारे सव मुतालिव सरेजाम हुवे। तब राजा मजूकर नवाब की हजूरी गए अर भंडारी व वन्दा को हजूरी बुलाया, नवाव साहब फुरमायो जो तुम्हारे मुतालिव सारे मंजूर हुवे। सूबा गुजरात का महाराजा अजीतसिंघ जी को वा उज्जैनी का सूबा श्री जी के ताही मुकर्रर हुवा तुम पातसाहजी सूं सूबा का फुरमान तैयार करवाय सिताव रुखस्त होव; राजों पे जावो अर साहीजादे की तैनाती की फौज ले सिताव आवो अर जीहानाबाद फौज जिहानाबाद भेजो सो मालम होयता है जो वन्दा को सिताब विदा करेंगे। फेरो खरची के वास्ते अडवड़ाहट होवेगा सो उम्मेदवार हूं जो रुपया लाख ड्याढ़ तथा दोई सिताव में रहेमती होयजी जो वन्दा का निकास होयजी। मिती मिगसर वदी ७, अदीतवार व भांति चाली सम्वत् १७६६।

क्रम संख्या १०१

## वकील रिपोर्ट संख्या १६८

मार्गशीर्ष वदी ११, संवत १७६६

श्री रामजी

श्री महाराजाधीराज सलामती

अरज दासती करांर मीती माग्रश्र वदी १० बुधवार कि लिखी हजुरी ईरसाल करी है। तीसी सारी हकीकती अरज पहुंची होय ली जी। श्री महाराजाधिराज सलामती। प्रगना वहात्र[1] कै वासतै नवाव सौं अरज करी तव नवाव फुरमाया जो किरोड़ी दामों में तनखा है। तव वंदे अरज करी जो अस्सी लाख दामों में तनखाह है। तव नवाव नै फुरमांयां जो तुम ईन वातों परी क्यों अटको हो तुमको तखफीफ सव ही माफ है, हम असी लाख दामों में ही लीखि देहगे, सो असीलाख दामों मैं लीखाया है जी।

श्री महाराजाधिराज सलामती। भंडारी व वंदे दवाव खरच कै वासतै अरज नवाव सौं करी, सो हुकम हुवो जो येक वरस माफ करो सो फरद परी दसफत होय आयो है जी।

श्री महाराजाधिराज सलामती। श्री जी को मनसव आठ हजारी सात हजार सुवार का ठाहरया[2]। तव वंदे भंडारी सौं कही जो आठ हजारी आठ हजार सुवार सौं मनसव कमी करावण मुनासिव नही। तव भंडारी कही जो थे ई वात परी अवो वोलो मती। तव वंदा बोल्या होय वैठी रह्या जी। सो जै हजुरी सौं भंडारी व वंदा व जगजीवन दास कै नाव प्रवानां सादर होय तो आगैपाछै भी हजारां सुवारो का ईजाफा होय जी। अर महाराजा अजीतसिंघजी व श्री जी का खत नवाव नै वा राजा सभाचन्द नै आवे तो अलवतै सुवारो का ईजाफा

1. वहातरी परगना।
2. 8000/7000 मंसब।

होयगा जी । सो खात्र मुबारक मै पसंद आवै तो खत दोन्यौ व प्रवाना भंडारी व बंदा को नाव सादर होय जी, अर भंडारी का प्रवाना बंदे कि थैली मैं आवैजी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । मीती माग्रश्न वदी १० बुधवार नवाब भंडारी व बंदा को बुलाई फुरमाई जो तुम वदी ११ बीसपतिवार पातसाह सौ विदा हौं अर सुकरवार नै कुच करो, अर तुम्हारे कामों मै जो वाकी रहैगे सो उकिल करावैगे । तब बंदो अरज क री जो माफीक हुकम जो नवाब फुरमावैगे सो करैगे ईस वासतै जो राह मै भी खत व प्रवाना पहुचैला तो जगजीवन दास पासी बंदा पहुंचाय देहला जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । भंडारी बंदे सो कहां जो तुम मेरी चाकरी कि हकिकती श्री महाराजा जी नै लीखी दयोह सो अरज दासती करार मिती माग्रश्न वदी १० कि लिखी भंडारी को सोपी है सो हजुरी पहुचे ली जी । बंदा उम्मेदवार है जो प्रवानां दीलासा का भंडारी को ईनायत होय जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । अव ताई डोल[1] जागीर का की हकीकती मालुम नही हुई कुण मंजुर हुवा कुण नामंजुर हुवा, पातसाह जी कीयां सो जगजीवन दास को ईस काम परी मुकियद किहौजी जो सीताव तौजी[2] की नकल ले आवै सो सीताब ही तपसीलवार हकिकती अरज पहुंचाउलो जी ।

श्री महाराजाधीराज सलामती—हीड़ोणी व खोहरी, मालपुरा वागी० प्रगना की बंदे आगे अरज पहुंचाई है सो अरज पहुंची होयली जी । उम्मेदवार हुं जो जवाब सीताब ईनाईत होयजी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । जो सनदी हुई है सो सगली राजा सभाचंद अटकी है, सो हुंडी रुपया लाख दोय कि आवैली तो सनदी हाथी आवैली जी न ही त्र सनदी कोई हाथी आवै नही जी । आजी ईहा सब अखतीयार राजा सभाचंद का है जी अर भंडारी वा बंदा को विदा करैगे तो रहैणा मालुम है जी, गुरजवरदार सुकरवार को कूच करावैगे जी सो भंडारी भी अरज लिखी होयली जी । बंदा उम्मेदवार है जो जवाब सीताव ईनाईत होयजी जी माफीक बंदा अमल करै जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामती । भंडारी बंदे सों कहाय भेज्या जो थे अरजदासती सीताब हजुरी नै करो जो जीह भाती म्हांका रुपया आवै तीही भांति थाका भी रुपये आवै । तव बंदे जवाब दीया जो मै तो आगै ही अरज दासती करी है जो

---

1. डोल—मूल्यांकन, क्षेत्र विशेष के राजस्व के मूल्यांकन से सम्बन्धित परिपत्र ।
2. तौजी=दीवान कार्यालय में सुरक्षित वह रजिस्टर अथवा परिपत्र जिसमें राजस्व ईकाइयों का जमा, राजस्व देने वाले का नाम, भुगतान की माँग तथा बकाया दर्ज होता था ।

रुपये भेजणे की ढील न हो। तदी भंडारी कही जो म्हाकै जोधपुर सीं रूपया दिन छ में आवैला अर थे लिखो जो तीसरै दिन आवै सो साड्या म्हाको अर थाकै सीताव ऊटा परी रुपया लै आवै, सो अरज पहुंचे जी। मीती माग्रश्र वदी ११, वीसपतीवार प्रभाती चलाई, सवत् १७६६।

क्रम संख्या १०२

वकील रिपोर्ट संख्या १६३

मार्गशीर्ष सुदी १, संवत १७६६

श्रीरामजी

श्री महाराजाधीराज सलामती

भंडारी नै अवकै चालती वार नवाव अमीरल उमरावजी वा राजा सोभाचन्द जी वा सारा ही मुतसदयौ सौ अैसा रस राख्या जो सव मुतसदी वहोत रजाबन्द रहे। नवाव साहीव नै चालती वार भंडारी व बन्दे को फुरमाया जो तुम दोन्यों मुनसदी फोज ले सीताव अकवरावाद सीताव आवों फोज ले अकवरावाद आवोगे तब तुम्हारा सारा मुतालीब तुम्हारे कहे माफीक सरंजाम देहगे। तव भंडारी अरज करी, जो मुझै श्री महाराजा जी सीख देहगे तो मै नवाब साहीब की हजुरी फोज ले सीताव आउगा जी, नही मे मैरा भाई भतीजा नवाब साहीब की रकाव मै अैसा भेजुगा तीसौ नवाब वहोत रजाबंद होयगे अर भीखारीदास के चाकरी के दीन नही, दीनो बड़ा हुआ है अब कै महाराजा जी नवाब साहीब की हजुरी जोरावरी भेजे थे ईनका भी भाई भतीजा ईनसौ ज्यादा ल्याउगा जी। तव नवाब साहीब फुरमाया जो हम तुम दोन्यो सो वहोत रजाबंद है जेते तुम सीताब आवोगे जेता ही हम भला मानैगे। तब नवाब पान दे बींदा कीयां, तव सवार हुये राजा सभाचन्द कै डेरै आये तब सरै दरबारी उठी खड़ा रह्या अर गदी परी ले बैठां अर बहोत महानंरी करि। कही, जो मेरे बड़े भाग है जो दोन्यो हिन्दुस्तान का राजा की सरकार का काम मुसौ वणी आये अर भांती भांती कि बडाई डी की, मनहारी करी, सो लीखबा मै न आवै जी, सो बन्दा तपसीलवार अरज पहुचावैला जी।

श्री महाराजाधीराज सलामती। भंडारी का सलुक सौ बन्दा बहोत रजाबन्द रह्या जो अब कै इन्होंने बहोत भला सुलक राख्या। नवाब साहीब के सारे मुतसदी अेसे रजाबन्द राखे जो जीह काम वैई जाय कहे सो करी दीये जी। अर

खत दोन्यो महाराजा नै राजा सभाचन्द लीखी वन्दो को सोपे है अर रुखसद होय डेरे आयै तब घोड़ा २ महाराजा अजीतस्यंघ जी वा श्री......जी की नजरी नै भेजे जी। अर वहोत ईकलास जीताया जी अर घड़ी घड़ी मै याही कहैवा कहाय भेजे जो मेरे बड़े भाग है जो मै राजों की चाकरी मै पहुची आउ हु अर तुम अव हजुरी को जाते हो अवै दोन्यो राजों का उकील मै हुं। अव जगजीवनदास व गुलाल चन्द जो काम वई मुसौं कहेगै सो मे सरजाम धोहगानु म ईहाकी त्रफ हर भाती खात्री जमा राखीयो। फेरी राजा सभाचन्द कही जो नीत्यानन्द तुम्हारा वसे है सो तुम इनको कोई दीन फोज आवता ताई राखी जावो। जो कुच मुझे लीखावण पढावणा होयगा सो ई पासी तुमको लीखाउगा। तुम उसका जवाव लीख्या कीज्यो। तव वन्दे कही जो मै अव ताई इनको सलाहदा कीया नही है सो अवार तो रुखसद करै पाछै आवैरी सो श्री जी भेजेगै तो फैरी आवैगे। तव फेरि कही जो तुम मेरा कहा माफीक करो—सो माफीक कहै राजा सभाचन्द कैवीजी नीत्यानन्द को राखी आया हू जी।

श्री महाराजाधीराज सलामती। रुपया १४०० खरच करी गुलाल चन्द हाथी महाराजा अजीतस्यंघ को ले आया सो हाथी कै ठोर ठोर जेहैरे फुटी नकस्यो है। तव पचोली जगजीवनदास वंदे सो कही जो हाथी तीन ओर काढ़े है सो हाथी दोय तो नीपट छोटे है अर हाथी येक अवली सो अवली है। तीस के खरच के रुपया २५०० लागे है। तव वन्दे उस ही घड़ी पचोली जगजीवनदास व गजस्यंघ खगारोत व रावत स्योस्यंघ व डुगरसी वोदली ने साथी दे रान्यो, राती पचोली जगजीवनदास ने चालायो जो तुम हाथी रात्यो राती ले आवो हमारा ईस ही काम के वासतै मुकाम है। अर ग्यारासै रुपीया लाग्या, हाथी आछ्या आवे तो क्या मुजाईका है रुपीया ओरठे लागै छै सो वाकी पवे जतो सरकार मै आछा माल आवे है।

श्री महाराजाधिराज सलामती। रुको वजनस्यंघ पचोली जगजीवनदास को वन्दे के नाव आया था सो हजुरी भेज्या है तिसो अरज पहुचैली जी।

श्री महाराजाधिराज सलामती। वन्दा कनै तो खरची मामुर[1] हुई थी सो वन्दो आगे अरज पहुंचाई थी जी जरूरी जाणी भंडारी की मारफती साहूकारा का रुपीया २५०० करज ले जगजीवनदास पासी हाथी का खरच ले भैज्या है। जी भरवा करार किया है, जी खरची सरकार की जोसी स्येभुराम हाथी आवै है तिसमै पहलो कढि देहगे जी। सो मिती मिगसर सुदी २ वुधवार ने डेरा नुरमपुर होवेगे जी अर तीज वीसपतिवार ने डेरा रेवाडी होवेगे जी।

श्री महाराजा सलामती। चालती वैर मथुरा की फौजदारी के वास्ते राजा

---

1 खरची मामूर—खर्च के लिए सौंपा हुआ धन।

सभाचंद से रदबदल करी। तब राजा सभाचंद कही जो तुम आगरे फौज ले सिताब आवै मै मथुरा जी की फौजदारी महाराजकुमार कानी कै नाम कराई दोहगा। उम्मीदवार हूं जी भंडारी रुघनाथ के नाम व पंचोली जगजीवनदास के नाम परवाना सिताब करे है। मती होय जी, पंचोली जगजीवनदास भला चाकर है सो हमेशा चाकरी में है सरगम रहै है जी सो हजुरी पहुचा सारी अरज पहुंचाई जो जी। मिती मिगसर सुद १ संवत १७६६ सरे असवारी अरजदासती हजुरी चलाई छै जी, जै कोई गौर जावे से लिख्ये होय तो कर सी माहीं।

क्रम संख्या १०३

## वकील रिपोर्ट संख्या १६६

मार्गशीर्ष सुदी २, सं० १७६६

श्रीरामजी

श्री महाराजाधिराज सलामती

महाराजा अजीतस्यंघ जी का लसकर सौ वाजे जायगा। कागद आये तिनमैं लिखा था आप जो किसु के लिखे सो श्री जी सो अरज पहुची जो भंडारी नवाव की हजूरी कही जो राजा जयस्यंघ जी महाराजा अजीतस्यंघ जी के साथी जो इदरस्यंघजी व राजस्यंघजी है तिस भांति ये भी है। सो ईस वात सौ खांतरी मुवारक मैं गीरा आई। अर महाराजा अजीतस्यंघजी सौ कहाय भेजी जो महाराजा का मुतसदी इस भांत दरवारो मैं जाहरी करै सो मुनासव नहीं। तौ परी महाराजा अजीतस्यंघ जी भंडारी सो वहुत दुःख पायो।

श्री महाराजाधिराज सलामती। वन्दा तो ऐसा चाकर नही जो भंडारी इस भाती नवाव को हजूरी अरज करै अर वन्दा चुपका होय वै ठीन है, ज्या वात कहेगे मै आई होय तो मुने श्री महाराजा जी का कदमां की सौगन्द है जी इस वात का तो कही मजकूर ही नही जीठै रदवदल हुई जीठै दोनों महाराजा जी की हुई जी जीनै यह अरज लिखी है, सो वड़ा हरामखोर सरकार का है ऐसा मुतसद्यौ को वेमुनासव वदनाम करै तो या वात वहोत हरामखोरी है जी। भंडारी वहोत भला मुतसदी है जी।

श्री महाराजाधिराज सलामती। वन्दा अर भंडारी ऐता[1] दिन सामील रहेवा नवाव की हजूरी व राजा सभाचन्द कै डेरै रहे सो या वात ईनकी जीभ सौ कदै सुणी नही जी। वन्दा उमेदवार है जो इनकी तसलै का प्रवानां महाराजा

1. इतने।

अजीतस्यंघजी व श्री जी का सीताब क रहैमती होय जी, अर खात्री मुबारक मैय सनद आवै तो बन्दा की अरजदासती माहाराजा अजीतस्यंघजी की नजरी गुजरा नै जी जीन इस भांती अरज लीखी है तीनै खीलाई सनदा लीखी है जी। मीती मगसर सुदी २, संवत १७६६ ।

क्रम संख्या १०४

## वकील रिपोर्ट संख्या १७०

पोष वदी ८, संवत १७६६

श्री गोपालजी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मीरजा राजा जैसिंघजी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जो श्री चरण कमलानु खानांजाद खाक पाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वन्दगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद करावं जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजी की जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी का खानाजाद बन्दा हां, श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सूं महरवान हैं, श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी, पान गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फरमाव जो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। सारा समाचार दरबार का आगै अरजदासत कीया छै सु नजर मुवारक गुजरा होसी जी।

श्री महाराजा जी सलामत। रुपया चालीस हजार की हुंडी मोहमसाजी की ईनायत हुई सु पहोची। साहुकार सहर मैं रहया था सु खानांजाद व दुलीचन्द हुंडीया सकरावा[1] वासतै दोय दिन सहर मैं रह्या अर परवानो खानांजाद नवाजी को हिंदवी जमयत हजुर भेजवानै तयार हुई, तीको ईनायत हुवो सु दजनस राजा पास भेज दीयो। राजा नवाव नै दिखायो वैही दीन गुलालचन्द लसकर नै चलो थो सु जोसी सिभुराम नै गुलालचन्द की साथ भेजो सु गुलालचन्द व जोसी राजा पास गया था, सु राजा कह्यो जु तुमारै पास हजुर सूं

1. भुनाने।

रुपया आया सु लावो जमयत सीताब बुलावो, अर नवाब पास ले गयो, नवाब जमयत भीजवाबा की ताकीद वासतै फुरमाई तीकी हकीकति जोसी आगै श्री महाराजा जी हजुर अरजदासत करी है सू नजर मुबारक गुजरी होसी जी। मी० पोस बदि ६ मंगलवार खानाजाद हुंडीया सकराय लसकर मैं आयो अर राजा सूं मिलो, राजा कही जु जमयत चलो का परवानां श्री महाराजा जी हजुर सुं ओर भी आया है तो पातसाह हैं ईन के तो जमयत बहोत जमां होयगी, पण जमयत न आई तो नवाब कुं लोग पातसाह जी हजुर नाव धरैगे, तुम सुं नवाब ने खुब करी है तीस सू तुम श्री महाराजा जी हजुर कुं अरजदासत करो जु जमयत सीताब भेजैं, यह वकत काम का है इस वकत जमयत आवै तो बड़ा मुजरा है। अर श्री पातसाह जी हजुर नवाब का बोलबाला होय है। तब खानांजाद कही जू नवाब नै सब मतलब कबुल कीये जोसी कूं कोल दीया, तब हम नै श्री महाराजा जी कुं अरजदासत करी जु मतालब सब मनजुर कीया, जी घडी जमयत चला की खबर आवै वैही घड़ी सनदं लां तीस उपर जमयत रुखसत करी सु परवानां बजनस भेज दिया था, अब सनंद दीजे जु जमयत खुस वकत होय हम जला कर आवै। तब राजा कही—तुम कुं तो नवाब कोल दे चुके मतलब कबुल कीये पण कही जमयत भी है, जीस घड़ी जमयत आवै उस घडी सब सनदै लो। भांत भांति का कोल करै है अर कादरीयां ने लिख भेजी, जु लाख रुपया वकील पास पहोच्या थे लीजो। सु रुपया की ताकीद हदसुजादा है।

सु श्री महाराजा जी सलामत—मतालब तो सब कबुल कीया अर गरजमन्द है जो कहस्या सु करसी, पण जमयत सीतावी आवै तो यांसु सांचा उतरां, जद जमयत चल चुकसी अर दोय तीन मजल आयां की खबर आसी तद सब सनदां कराय लेस्या, अर गरजमन्द थका कर देसी ती सु जमयत सीताव भिजवाय जो जी, ढील न होय जी।

श्री महाराजा जी सलामत। महाराजा जी श्री अजीत सिघ जी का रुपया की नीसां दाम दाम की होय चुकी अर म्हे अब तक टाला टोली कर आधो काढो, पण ज्यां की नजर रुपयां पर छै त्यांनै पातसाही काम की तथा आपणा काम की पीड़[1] नही, तीसु हजुर सु हुकम आयो थो जु गुलालचन्द का ईतफाक सू दोनुं सरकारां का काम सरंजाम कीजो सु गुलालचन्द की सलाह माफक करु लो, अर पाछा सु अरजदासत करु लो जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। हुकम आयो थो जु विजैसिघ जी को मनसव फराजो अर म्हा का तईनात करा जो।

सु श्री महाराजा जी सलामत। खानांजाद पास श्री महाराजा जी की मोहर

---

1. चिन्ता।

खास की थैलीयां न छै तीसु मोहर खास की थैलीयां ईनायत होय जुई मुकदमा को खत लिख गुजरा नु जीया हजुर सू ही ई मुकदमा को खत ईनायत होय जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। नुसरतयार खां कै नाव अदम मुजाहमत को परवानो भेजो छै सु नजर मुवारक गुजरसी जी और समाचार जोसी सिभुराम की अरजदासत सुं अरज पहोचसी जी। मी० पौस वदि ८, बुधवार, सवत १७६६।

क्रम संख्या १०५

## वकील रिपोर्ट संख्या १७१

पोष वदी ११, सं० १७६६

श्री गौपालजी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मीरजा राजा जैसिघ जी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाक पाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम बन्दगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी का खानांजाद बन्दा हां। श्री पातसाहजी श्री महाराजा जी सू महरबान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी, पांन गंगाजल अरोगबा का घणा जतन फुरमाव जो जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। सारा समाचार दरबार का आगै अरजदासत कीया छै सु नजर मुबारक गुजर्‌या होसी जी।

। श्री महाराजा जी सलामत—खानांजाद मी० पोस बदि ९ राजा सभाचन्द पास गयो। राजा कही, जु जमयत कहां? तब खानांजाद कही जु जमय(त) रुखसत हुई दिन पांच सात मै हजुर आसी। फेर खानांजाद व गुलालचन्द व जोसी सिभुराम नवाब अमीरल उमरावजी पास गया। नवाब सलाम करता ही फरमाई जु तुम नै श्री महाराजा जी का परवानां हिन्दवी जमयत तयार करणे का तुम कुं आंया था सु तुम तो नै दिखाया पण तुम श्री महाराजा जी कुं अरजदासत करो जु जमयत रुखसत करी होय तो वहतर, नहीं तो अव सीताव रुखसत करैं, ईस वकत मै ज्मयत आय पहोचै तो वडा मुजरा है, श्री पातसाह जी हजुर हमारा बोल वाला होय।

सु श्री महाराजा जी सलामत । यांकै भी जमयत चला का समाचार साहवेग लिख्या पण यांकै जमयत की ईनतजारी घणी छै । जमयत आयां खातर जमां होसी । सु नवाव व राजा सीवाय जमयत मंगावा कै और वात न करै छै । मथुरा जी पहोचता तक जमयत आय पहोचै तो यांकी भांत भांत खातर जमां होय जी । तीसूं उमेदवार छूं जू जमयत चली त्यानै घणी ताकीद सूं हुकम जाय जुं सीताव हजुर आय पहोचै । जमयत आयां पाछै यांकी हर भांत खातर जमां होसी जी । याकै तो लगन जमयत की लग रही छै तीसुं सीताव जमयत आवै जी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । महाराजा श्री अजीतसिंघ जी का मोहम-माजी का रुपया राज[1] का व ओर मुतसदीयां का दाम पहोच चुका अर सरकार को कही नै दाम ऐक न पहोच्यो अर हुकम ई भात सादर हुवो जु सरकार का मतालव सरंजाम हु वा रुपया दीजो । सु सरकार का मतालव को तो राजा नवाव पास सु कोल दीवायो अर अवैं रुपया मांगै अर नवाव जमयत आयां दसखत करसी सो अव तक तो सहुलीयत सुं आधो काढो छै जी । मी० पोस वदि १० वीसपतवार नै राजा कै डेरै गया । सु राजा आपके घर खीलवत मैं ले जाय कही जु नवाव पास सुं तुमारी नीसां तो सव कराई, जमयत आवै तव सनदें लो, अर महाराजा अजीतसिंघ जी का जु देणा कीया था सु तो हम कुं पहोच्या अर तुम वातों ही मे आधा काढते हो सु नवाव का व हमारा तुम कुं अँतवार होय तो हमारे रुपयों की निसां करो अर हमसूं कावू देखते हो तो हम सुं कुछ कहो मत, हम तुम सूं कुछ मांगते न है जिसमैं अपणो फायदा जाणो सु करो । सु पातसाही को तो काम तमाम ईसु अर यो मतलवी सु दरवार की तो या सुरत छै । रुपया पहली लीयां विना राजा वात सुणै नहीं तीसुं उमेदवार छू जु सीताव हुकम आवै जुं रुपया दे राजा की रजामंदी हासल करां अर नवाव जू कोल दीया छै त्या कै वासतै वजद होवां जी, जो जुवाव आवा मै ढील हुई तो अव तक तो आधो काढो छै पण ढील हुवां म जोरहतो दीसै नही जी अर ईसी मालूम होय छै जु ईतना रुपया सीवाय भी भंडारीजी रजामंदी करी छै अर महाराजा जी का खत तो आवै ही छै पण आप ही खत लिख जुवाव मंगावै छै । सु अठै तो सारी वात दीयां की छै अर सरकार की तरफ सुं कुछ पोहचो नही सु यांसुं की भांत दवाय कर कहजे जी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । खानांजाद नै तो हुकम आयो जु वाकी मतालव रह्या हैं सु सरंजाम दे तव सनदां ले रुपया दीजो । सु खानांजाद तो चाहै जु वाकी मतालव सरंजाम हुवा सनद कराय पहली सनदां लू पछै रुपया दुं ।

1. राजा सभाचंद ।

अर राजा चाहै जु महाराजा श्री अजीतसिंघ जी का रुपया पहोच्या, अर यांकै टका आया सु यां दाब राखा सु रुपया पहली लूं, जमयत आया काम कर देस्या सुं ई झगड़ा मै खानांजाद ससद रहै जो श्री महाराजा जी की खातर मुबारक मै आवै जु लाख रुपया राजा नै पहली ही दीजे रस[1] राखजे, आपणो कर लीजे जमयत भेजी ही छै मतालब छै कोल माफक कर देसी तो सीताब हुकम आवै जु रुपया दा रस राखां अर राजा तो बिना टका आखा तोता कीसी फेर गयो[2], जमयत को मतलब नवाब कै छै ईकै तो टका की लग रही छै। सु श्री महाराजा जी सलामत। अबार तो नवाब नै घणा ही टका देणा छै राजा नै तो दे चुकजे अर सब मतलब कीया नवाब नै देस्या जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। हुकम आयो जु जु काम करो सु गुलाल चंद का ईतफाक सुं कीजो सु ओर ईतफाक ऐक ही छै पण दरबार मै यां टका दीया सु हमगीरी जादा अर म्हे आधो ही कांढां छां सु दरबार की बात तो टकां की छै ओर ईतफाक ऐक ही छै जी। मी० पोस बदी ११, सबत १७६९।

## श्री रामजी

श्री जी सलामत। अरजदासत खाम चुका था ईतरा मै जोडी श्री महाराजा अजीतसिघजी की आई तीमै लिखो छै जु जमयत रुकसत करी तीमै सवा सै ठाकुर तो ईसा रुखसत किया छै तांकी महाराजा आय ताजीम करे सु यांकी जमयत की तो खबर आई चुकी छै, अर श्री जी भी जमयत रुखसत करी ही होसी जी, कदाच ढील करी छै तो अब श्री जी सीताब जमयत रुखसत कीजो जी, ईसो न होय जु यांकी जमयत सीताब आण पोहचे पेहली ही आपको मनसब लीयो पहीसा पहली भरा अर जमयत भी आण पोहचे तो भला नहीं तीसु जमयत सीताब भेज जो जी। अर वीजैसिघजी का मनसब कै वासतै लीखो थो सु थैली मोहर की खानांजाद कनै नहीं तीसु नवाब नै खत जी भांत खातर मुबारक मै आवै ती भांति हजूर सु ही लीख भेजी जे, अर थैली चार-पांच और भेज जे जरूरीयात होसी तो खानांजाद मतलब लीख गुजरान सी जी।

---

1. रस—प्रेम भाव।
2. तोते की तरह आंखें फेर गया।

क्रम संख्या १०६

## वकील रिपोर्ट संख्या १७२

'पोष सुदी ११, संवत १७६६

श्री गोपालजी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मीरजा राजा जैसिघजी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलांनु खानांजाद खाक पाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला छै श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद राख जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी का खानाजाद वंदा हां, श्री पातसाहजी श्री महाराजा जी सुं महरबान है, श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान व गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फरमाव जो जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। सारा समाचार दरबार का आगैं अरजदासत कीया छै सु नजर मुबारक गुजरा होसी जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। मी० पोस सुदि ११ परवांना खानाजाद नवाजी का ईनायत हुवा तमाम सरफराजी व खानांजाद नवाजी हुई जी। तसलीमात बजाय लाय सिर चढाय लीयो जी। मजमुन सुं भली भांत वाकफ हुवो जी। हुकम आयो जू सरकार का मतालब राजा सुं वजद होय सरंजाम कराय लीजो।

सु श्री महाराजा जी सलामत। नवाब तो यो कोल दीयो छै जू जमयत आया मतालबा की सनदां देस्या सु जमयत तो अब तक न आई वर यांकै तो जमयत मंगावा सीवाय कुछ बात नही तीसुं राजा सभाचंद नै नवाब कही तीका व खानां-जाद सु व राजा सुं रदवदल हुई तीका समाचार तो आगैं दीवान नैनसुखजी का

खत मे लिख्या छा सु अरज पहोच्या होसी जी सुं ती वार तो खानांजाद यां नै कह्यो जु जमयत कै साम्हा आदमी मेल सीताब बुलाय हजुर ले आवां छां जै आबा की ढील होयली तो ही जु खातर मै आवै सु कीजी । सुं वैं वार तो जु वणी जु नकस[1] आगरे आया अर नजर ईसी आई वैही बिरयां सागं निकसै ।

सु श्री महाराजा जी सलामत । अठा की हकीकत तो पै दर पै अरजदासत करी छै सु अरज पहोची होसी जी । अर अब हुकम सादर हुवो जु उठै ही जमयत राख लीजो, सुं ईतना दीन तो जमयत की उमेद पर आधो काढो अब माफक हुकम कै तलास कीजै छै सु सवार मेला होसी तो भला ही छै पण श्री महाराजाजी नै थोडी बात कै वासतै यां सु रस राखणो मसलहत थो पछै जो बिचारी होसी सु भली ही बिचारी होसी जी । चाकर को काम अरज लिखबा को, अखतीयार खांवद को छै। ओजुं भी कुछ न गयो छै जो ताकीद फरमाय जमयत सीताब भिजवावजे तो भली छै ।

श्री जी महाराजा जी सलामत । चुडामण जाट खानजहां बहादर की तरफ थो सु सात हजार सुवार सु महलो दीयो, तीन लाख रुपया खरच का ईनै दीया, अर खानजहां बहादर को मुजरो हुवो अर आपणी जमयत न आय पहोची तीसु नवाब को बोल खाम आयो जी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । गुलालचंद नै परवानो व दीवान नैनसुख जी को खत आयो थो सु दियो, अर खानांजाद नै परवानो सादर हुवो सु दिखायो तीपर गुलालचंद कही जु मनै महाराजा जी को कुछ हुकम आयो नही सु जमयत राख जो अर महलो दी जो अर थांनै तो श्री महाराजा जी को हुकम आयौ छै सु माफक हुकम कै जमयत राखो थे जमयत राख सो तो भली बात छै। दोनु साहबां की तरफ सुं सधसी सु मुकंदराम बाकावत नै व अनोपसिघ नै दीवान नैनसुख जी का खत जमयत भिजवाबा कै वासतै आया था सु भेजा अर हिंदुसिघ जी नै दीवान नैनसुखं जी की तरफ सुं ईही मुकदमा मै खत लिख भेजो, अर खानांजाद आपकी तरफ सुं भी लिख भेज्या जु सीताब जमयत भेजै अर माफक हुकम कै अठै भी नीगाहदासत करै छै सु जमयत जमा होसी तब ले जाय महलो दे मतालब सरंजाम कराय ले सुंजी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । दुसरो परवानो सादर हुवो तीमै हुकम आयौ जु खीलवत में पछै सु माफक हुकम कै पढ़ खाम कर राखो छै जी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । जमना जी पार का साहदरा मै फरखसेर[1] का लोग आय बैठा जी ।

मी० पोस सुदी ११, संवत १७६९ ।

---

1. निकल ।
2. फर्रुखसियर ।

क्रम संख्या १०७

## वकील रिपोर्ट संख्या १७३

पोप सुदी १५, संवत १७६९

श्री गोपालजी सहाय छै जी

श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मीरजा राजा जैसिंघ जी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खांनांजाद खाक पाय पंचोली जग जीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला छै श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी का खानांजाद वंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सू महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फरमाव जो जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। मी० पोस सुदी १५ अरजदासत हजूर भेजी है सु नजर मुवारक गुजरी होसी जी।

। श्री महाराजा जी सलामत। पोस सुदी १५ तीसरा पहर पछै मेह खूल गयो[1]। धूप नीकसी तव फरुखसेर जी सुवार हुवा तद हरकारै मौजदीन[2] नै खवर दी जु फरुखसेर जी सुवार हुवा तद मोजदीन भी सुवार हुवो। दोनु तरफ सु मुकावलो हुवो अर तोवखानां की लड़ाई हुवा लागी ईतरा मै फरुखसेरजी की फोजां दसतरास दसतचप[3] सु कोता हथयारां फोज मै पैठ गया, अर मोजदीन की फोज

1. वरसात के बादल हट गये।
2. बादशाह जहांदारशाह की पराजय (दिसम्बर 31, 1712) के पश्चात लिखे गये पत्रों में जहांदारशाह को मुईज्जुद्दीन के नाम से सम्बोधित किया गया है।
3. दसतरास दसतचप (दस्त-ए-रास्त दस्त-ए-चप)—दायें एवं बायें हाथ की ओर।

